**नक्स-वोमिका ३X, ३०।**—पाखानेके वक्त या उसके पहले बहुत कूथन ; परन्तु पाखाना हो जानेके बाद कूथन वगैरह तकलीफोंका बन्द हो जाना। खूनके साथ थक्का-थक्का आम निकलना, कई बार होनेपर भी परिमाणमें कम होना। पाखाना होने बाद ऐसा मालूम होना, कि अभी पेटमें मल मौजूद है।

**मर्क्युरियस और नक्स-वोमिकाका प्रभेद।**—नक्स-वोमिकामें, पाखाना होने बाद कुछ देरके लिये कूथनकी तकलीफ़ बन्द हो जाती है ; परन्तु मर्क्युरियसमें पाखाना होने बाद कूथनकी तकलीफ़ मौजूद रहती है।

**मैग्नेशिया-फास १X, ६X चूर्ण।**—( गर्म पानीके साथ सेवन ) पेटमें बहुत दर्द ; मलनालीमें बेहद तकलीफ़।

**ऐलस्टोनिया θ, ३X।**—मैलेरिया बोखारके साथ आमाशय ; खूनकी कमी।

**बेलिडोना ६X।**—पेट फूलना ; लगातार कूथनके साथ थोड़ा दस्त ; मलनालीमें प्रदाह ; ऐसा मालूम होना कि मूत्राशय और मलनाली ठेलकर नीचेकी ओर उतर जाती है। तेज़ बोखार, आँखें चमकीली ; चेहरा लाल और प्रलाप ; पाखाना हो जानेके बाद ज्यादा काँखनेकी इच्छा ( बच्चोंके आमाशयमें यह ज्यादा फायदेमन्द है )।

**पोडोफाइलम ६, ३०।**—ताजे खूनका दस्त; खूनकी लकीर पड़ी हुई आम-भरा दस्त; बहुत कूथन; शूल-वेदना (पेटमें); काँच बाहर निकल आना; मिचली; हरा आम या खून-मिले दस्त; बच्चोंके अतिसारमें।

**कोलोसिन्थ ३ या ६।**—पेट फूलना; खींच रखने या मरोड़की तरह दर्द; दबाकर पकड़नेसे (या झुककर दोहरा जानेकी तरह हो जानेसे) दर्दका कम होना; जीभ सफ़ेद मैल चढ़ी; खून-भरी, चिकना आम निकलना और मिचली, परन्तु कै न होना।

**एलो ६।**—मलिन और गर्म रक्त-स्राव; बहुत कूथन, कमरमें दर्द, उरु-देशमें भार; नाभीके चारों ओर काटनेकी तरह दर्द; मुँह सूखते रहना; प्यास; तलपेटका फूलना और कभी-कभी पाखाना होते वक्त बेहोशी। पुराने आमाशयकी यह एक बढ़िया दवा है।

**कैल्केरिया-कार्ब ६; ३०।**—हरा दस्त या सफेद अथवा पीली आभा लिये दस्त; माथेमें पसीना; पैरके तलवे बरफकी तरह ठण्डे; पैरकी पोटलीमें ऐंठन; मलद्वारमें तकलीफ़।

**कैल्केरिया-फास ६, ३०।**—आम और रक्त-मिला मल, बारमें अधिक, पर परिमाणमें कम। पाखाना होनेके समय खब तकलीफ़, गहरी कमजोरी, पेट धँस जाता

है ; रोगीको खानेकी इच्छा नहीं रहती ; छोटी उमरके बालक-बालिकाओंके लिये उपयोगी है ।

**ड्रुपिकाक ३x, ६ ।**—घासकी तरह हरे रङ्गका या पुराने गुड़की तरह काली आभा लिये फेन-भरा दस्त ; पेटमें दर्द और कूथनके साथ-ही-साथ पहले फेन-भरा बदबूदार खूनका दस्त, पीछे खून-मिला आम निकलना ; लगातार कै या मिचली ; बहुत ग्लानि। कच्चे फल या खट्टी चीजें खानेके कारण आमाशय होनेपर ।

**कास्टिकम ६ ।**— बहुत कूथनके साथ टुकड़ा-टुकड़ा रक्त-मिला श्लेष्मा निकलना ; मलद्वार हिला करता है और बहुत तकलीफ होती है, पेट फूला रहता है ।

**पल्सेटिला ३, ३० ।**—सादा श्लेष्मा-भरे दस्त ; तलपेटमें दर्द ; घीसे पकी चीजें खानेके कारण आमाशय रोग ; रातमें बीमारीका बढ़ना ।

**आर्सेनिक ६ ।**—शरीरमें जलन, तेज़ प्यास, रोगीका निस्तेज हो जाना ; सड़ी बदबूके साथ खून-मिला काला दस्त, तेज़ प्यास ; थोड़ा-थोड़ा पानी कई बार पीना । बेचैनी ; मृत्यु-भय ।

**गैम्बोजिया ६ ।**—बदबूदार पतले दस्त ; खाने-पीनेके बाद रोग बढ़ता है ; पेट दबा रखनेपर दर्द घटता है । पेटमें ऐंठनके साथ एकाएक दस्तका वेग पैदा हो जाता है ।

**फास्फोरस ६** ।—हरे रङ्गका लसदार या खून-मिला दस्त ; किसी तरहका दर्द नहीं रहता ; सवेरे या बाईं करवट सोनेपर रोग बढ़ता है ; ठण्डी पतली चीजें पीनेकी तेज़ इच्छा । साबूदानेकी तरह पदार्थ दस्तपर तैरता रहता है ।

**लाइकोपोडियम ३०** ।—आमाशयमें पेट फूलनेका लक्षण रहनेपर ।

**बैप्टीशिया १x** ।—विकारके लक्षण-मिले रक्तामाशयमें ; रोगी बिलकुल ही सुस्त हो पड़े । बहुत बदबूदार मल, पतला, काला, खून-मिला । वृद्धोंका रक्तामाशय ।

**कैन्थरिस ३x** ।—रोग सङ्कटापन्न होनेपर तथा बहुव्यापक आमाशयमें ; तकलीफ़से पेशाब निकलना ; पेशाब करनेके बाद बहुत जलन ; मांस धोए पानीकी तरह दस्त ; पेटमें तेज़ दर्द ; पेट फूलना ; प्यास, परन्तु पानी पीनेकी इच्छा न होना ; हिमाङ्ग ।

**कैप्सिकम ३x** ।—बार-बार काले खूनके साथ श्लेष्मा-भरा पाखाना होना ; बहुत कूथन और पेशाब करनेके समय जलन ; पेट फूलना ।

**कोल्चिकम ३x** ।—भाद्र या आश्विन महीनेके आमाशयमें ; काँखना, पेटमें मरोड़, पैरकी पीटलीमें ऐंठन, उदरी, निस्तेज-भाव ।

**आर्निका ३x, ६** ।—ज्यादा लाल खून निकलना और कूथन ।

**रस-टक्स ३ ।**—रातके समय बेखबरीमें मल निकल जाना ; तलपेटमें काटनेकी तरह दर्द ; बराबर पाखाना लगा ही रहना ; पुराने आमाशयमें ( खासकर विकारके लक्षण रहनेपर ), रस-टक्स ३० महौषध है ।

**सलफर ६, ३० ।**—पाखाना होनेके बाद कूथन बन्द हो जाये और खून-मिले आमके दस्त न होकर आमके ऊपर सूतकी तरह खूनकी रेखा दिखाई दे । रोग दुःसाध्य होने या किसी दवासे उपकार न होनेपर, **सलफर ३०** देना चाहिये । पुराने आमाशयकी यह एक उत्कृष्ट दवा है ।

**नाइट्रिक-एसिड ६ ।**—पुराने आमाशय रोगमें ( खासकर पेटके भीतर जखम होने और पीव निकलनेपर ) ; हरे या खून और आम-मिले दस्त ; दस्तमें सड़ी गन्ध ; पाखाना होनेके समय काँखना और हो जानेके बाद कमजोरी मालूम होना । उपदंशके रोगीके लिये या जिन्होंने पहले बहुत ज्यादा पारदसे बनी दवाएँ खायी हैं, उनके लिये नाइट्रिक-एसिड बहुत फायदेमन्द है ।

**वैक्सिनिनम-मार्टिलस** θ ( फी मात्रा ८ से १२ बूंद सवेरे-शाम )।—नये और बहुत पुराने आमाशय—दोनों तरहकी बीमारियोंमें फायदा करता है। यह दवा प्रयोग करनेपर आँतें न सड़नेवाली ( aseptic ) अवस्थामें रहती हैं और शोषण-क्रिया ( absorption ) और रोग फैलना बन्द होता है ।

एपिस ३, ऐल्यूमिन ६, चायना ६, ब्रायोनिया ३, हाइड्रेस्टिस १x, लैकेसिस ६, प्लम्बम ६, विरेट्रम-ऐल्बम ६, ज़िङ्कम ६ प्रभृति दवाएँ बीच-बीचमें काममें लायी जा सकती हैं। "अतिसार" रोगकी दवाएँ देखिये। काँच बाहर होनेपर "काँच निकलना" देखिये।

**पथ्यादि।**—रोगीका कमरा और बिछावन हमेशा साफ़-सुथरा रखना चाहिये और दस्त, कै वगैरह दूर फेंकना चाहिये। इस रोगमें रोगी बहुत कमजोर हो जाता है, इसलिये, लघुपाक और बलकारक पथ्य देना उचित है। थूलकड़ी (या थानकुनी) "सागका शोरवा"* ज्यादा फायदा करता है। आमाशयके साथ मैलेरिया और रक्त-स्वल्पता उपसर्ग रहनेपर, कुलेकाँटा नामक सागका शोरवा बहुत फायदेमन्द है। इसे खानेसे खूनके लाल कण बढ़ जाते हैं और आमाशय तथा मैलेरिया बोखार बन्द हो जाया करता है।

कसेरू, मैंङ्गोस्टीन, कच्चा सिंघाड़ा, आरारूट, मठा, धानके लावेका माँड़, सिङ्गी या माँगुर मछली या गन्धभादुलियाका शोरवा, बार्ली, कच्चे बेलका सिझाया हुआ अंश, थोड़ा बेदानाका रस, बकरीका दूध और (बोखार कम रहनेपर) भातका माँड़ देना चाहिये। नींबू, अनारस, खट्टा अंगूर, दही वगैरह खट्टी (acid) चीजें, नये आमाशयमें मना है; परन्तु

* थानकुनी सागका पत्ता निचोड़कर उसका रस निकाल, एक कांटी (या लोहेका टुकड़ा) आगमें डालकर, खूब लाल हो जानेपर, उस रसमें थोड़ी देर डुबा रखनेके बाद, छानकर पीनेसे बहुत फायदा होता है।

रोग बहुत दिनोंतक भोगनेपर, खूब पुरानी इमली एक पोर और मिश्री एक टुकड़ा रातमें पानीके साथ भिंगोकर दूसरे दिन सवेरे ( कई हफ़्ते तक ) सेवन करनेसे फायदा होता है। समूचा पेट फ्लानेलसे ढँके रखना चाहिये। जबतक रोग अच्छी तरह आराम न हो जाये, तबतक खाटसे उठना न चाहिये। गिरिडिह, छोटा नागपुर, जिन स्थानोंकी मिट्टीमें लोहा (iron) या अबरख ज्यादा हों, उन जगहोंमें आमाशयके रोगीको न रहना चाहिये। (पुरानी बीमारीमें) भोजनके तुरन्त बाद ही दो-एक बून्द काड-लिवर आयल सेवन करना अच्छा है और रोगीके दुबले हो जानेपर, यह तेल पेटपर मलना उत्तम है। यदि कहीं होमियोपैथिक दवा मिलनेकी सुविधा न हों और रोगीका मलान्त्र बाहर निकल पड़े, पाखानेके साथ बहुत-सा खून निकलता हो, तो एक ड्राम पानीके साथ कन्दुरीके पत्तेका रस सेवन करना चाहिये।

---

## आमाशयका जखम

### ( Ulcer of the Stomach )

पाकस्थली और छातीकी हड्डीके ठीक नीचे जलनकी तरह दर्द और खानेके बाद दर्दका बढ़ना, कै हो जाने बाद दर्दका बन्द होना, इस रोगका प्रधान लक्षण है। यदि चित्त सोनेसे दर्द कम होता हो, तो समझना चाहिये, कि आमाशयके ठीक

सामनेवाले हिस्सेमें जखम हुआ है। यदि पट सोनेसे दर्द कम हो जाता हो, तो समझना चाहिये, कि "पीछेकी ओर" जखम हुआ है। मल जमा होना, अजीर्ण, रजकी गड़बड़ी, रक्त-स्वल्पता, खूनकी कै वगैरह उपसर्गों के साथ यह बीमारी हमेशा दिखाई देती है। ज्यादातर औरतोंको ही यह बीमारी हुआ करती है। आजतक इस रोगका सच्चा कारण-तत्व मालूम न हो सका।

**चिकित्सा।**—युरेनियम-नाइट्रिकम ३x विचूर्ण (छः घण्टेका अन्तर देकर, दो ग्रेनकी मात्राके हिसाबसे) इसकी प्रधान दवा है (खासकर पाकाशयके निचले भागमें जखम होनेपर)। कैलि-बाई ३x विचूर्ण (मात्रा दो ग्रेन, छः घण्टेका अन्तर देकर), जल जानेके बाद जखम होनेपर या पाकाशयके सामनेवाले भागमें जखम होनेपर। आर्जे-नाइट्रिक ६, आर्स ३, क्रियोजोट ६, हाइड्रैस्टिस २x, लैकेसिस ६, आर्निथोगैलम-ऐम्बेलेटम (एक ही बार, एक बून्द खाना चाहिये) बीच-बीचमें आवश्यक हो सकते हैं।

**पथ्यादि।**—दूध, मठा, बहुत थोड़ा बरफ और सोडा-वाटर, कभी-कभी बीच-बीचमें ऐट्रोपाइनम-सल्फ ४x दो ग्रेनकी मात्राके हिसाबसे सेवन करना चाहिये। तम्बाकूका सेवन एकदम छोड़ देना और पूरी तरह विश्राम लेना चाहिये।

———

# हिचकी

## ( Hiccough )

पेट और कलेजेकी व्यवधायक-पेशी ( उदरवक्ष-व्यवधायक-पेशी diaphragm ) के और साँस-नलीके दरवाजे ( glottis ) में क्षणिक आक्षेपके साथ साँस लेनेमें कर्कश शब्द होनेका नाम "हिचकी" है। यह हमेशा किसी तेज़ बीमारीका भयावह लक्षण है। पाकाशयकी बीमारी या किसी दूसरे कारणसे एकाएक छाती और पेटकी व्यवधायक-पेशी सिकुड़ जाती है। इस तरह सिकुड़नेके कारण हवा जोरसे फेफड़ेके भीतर घुसती है। इस कारणसे स्वरयन्त्रके मुँहपर हिचकी पैदा होती है। पाचन-यन्त्रके गड़बड़ीके कारण हिचकी, हिस्टीरियाकी हिचकी या बच्चोंकी हिचकी, इतनी चिन्ताकी बात नहीं है; परन्तु किसी कड़ी बीमारीमें बराबर हिचकी आनेपर नाड़ी लोप हो जाती है और रोगी मर जा सकता है।

**चिकित्सा।**—सब तरहकी हिचकियोंमें जिन्सेङ्ग θ का प्रयोग किया जा सकता है। इससे अगर फायदा न हो तो नक्स-वोमिका ३ ( खासकर भोजनके पहले अगर हिचकी आती हो ) या साइक्लामेन् ३ भी व्यवहार किया जा सकता है। क्यूप्रम ६ या क्यूप्रम-आर्सेनिकम् ६, हिचकीकी बहुत बढ़िया दवा है ( खासकर साँसमें कष्ट, कै, डकार आना, पानी पीनेके बाद हिचकीका बन्द होना लक्षणमें )। काकुलस ६, हिचकी

या डकार आना और खोंचा मारनेकी तरह दर्द होना। खाने-पीने या बीड़ी, सिगरेट वगैरह पीने बाद हिचकी आती हो तो, इग्नेशिया ३। लगातार तेज़ हिचकी (खासकर मैलेरियाके बीमारीकी), नेट्रम-म्यूर ६। आक्षेप और जोरकी आवाज़के साथ हिचकी आनेपर, साइक्यूटा ३। जीभ एकदम बाहर निकल आये और फिर सिकुड़कर भीतर चली जाये तो समझना चाहिये, कि शारीरिक यन्त्र पर्य्यायक्रमसे सिकुड़ते और शिथिल होते हैं। ऐसी अवस्थामें डाक्टर साल्ज़र लाइकोपोडियम ३० व्यवहार कर, बहुत कुछ फायदा देख चुके हैं।

डाक्टर सरकार हैज़ेकी हिचकीमें इन कई दवाओंसे बहुत कुछ फायदा देख चुके हैं—बेलेडोना, साइक्यूटा, हाइयोसायेमस, कार्बो-वेज, एग्नस, पल्सेटिला, स्टैफिसाइग्रिया, फास्फोरस, इग्नेशिया, सलफर।

डाक्टर साल्ज़र लाइकोपोडियम, क्यूप्रम-ऐसेटिकम, साइक्यूटा, बेलेडोना, नक्स-वोमिका, लक्षणके मुताबिक काममें लानेकी सलाह देते हैं। ये सभी दवाएँ θ—३० शक्तिकी व्यवहार की जा सकती हैं। ज्यादा हालके लिये, हमारी प्रकाशित "हैज़ा-चिकित्सा" पुस्तक देखिये।

**आनुसङ्गिक चिकित्सा।**—टोटकेकी दवासे भी कभी-कभी फायदा होता है। ताड़के फलका गूदा या कच्चे डाबका पानी और तालके बीयाके भीतरका पका गूदा वगैरह

योगोंसे भी कभी-कभी तुरन्त फायदा होता है। रोगीको हलका पथ्य देना चाहिये।

अगर पाकाशयकी गड़बड़ीकी वजहसे कभी-कभी बहुत दिन ( कई हफ़्ते या महीने ) तक हिचकी आती रहे और उस समय अकड़न या दर्द मालूम होता हो तो ऐसी अवस्थामें कमरमें एक मजबूत बन्धन ( बैण्डेज ) बाँध देनेसे बहुत कुछ फायदा हो जाता है। थोड़ा पानी या दूध पिला देनेसे बच्चोंकी हिचकी सहजमें ही बन्द हो जाती है।

---

## बवासीर ( अर्श )

### ( Piles or Haemorrhoids )

इस रोगमें मलद्वारकी शिराएँ फूलती और बढ़ जाती हैं। इन बढ़ी हुई शिराओंको **"बलि या मसा"** कहते हैं। "बलि" ( मसा ) देखनेमें मटर-जैसी होती है। कभी सिर्फ एक मसा दिखाई देता है, तो कभी कई मसे, एकके साथ एक जुड़े अंगूरके झब्बेके आकार जैसे मालूम होते हैं। यदि यह बलि मलद्वारके बाहर रहे तो इसे "बहिर्बलि" कहते हैं और भीतरकी ओर रहे, तो वह "अन्तर्बलि" कहलाता है। ये सभी बलियाँ या मसे फटकर इनसे खून बहता है ( खूनी बवासीर ); एक तरहकी बलि और भी होती है, जिससे खून नहीं बहता है, इसे "अन्धबलि" ( बादी बवासीर ) कहते हैं। मलद्वारके

पास कुटकुटाना, जलन होना, काँटा गड़नेकी तरह दर्द, कब्जियत, बार-बार पाखाना होनेकी इच्छा वगैरह इस बीमारीके लक्षण हैं। बार-बार जुलाब लेना; घुड़सवारी करना; उत्तेजक पदार्थ खाना या पीना; शराब पीना; रातमें जागना, घी और मसालेदार चीजें खाना या बिना मिहनतके दिन काटना; पेटमें ज्यादा वायु जमा होना; गर्भावस्थामें कसकर कमर बांधना या कपड़ा पहनना; कब्जियत; यकृतके रोग; पाखाना, पेशाबके समय काँखना, ठण्डे पत्थर, भींजी घास या खूब मुलायम चीज़पर बराबर बैठे रहना आदि कारणोंसे यह बीमारी होती है। बसन्त और बरसातमें यह बीमारी ज्यादा बढ़ती है।

## संक्षिप्त चिकित्सा

(१) मिहनत न करने या ज्यादा भोग-विलाससे पैदा हुई बवासीरमें—नक्स-वो, सल्फ, पोडो।

(२) कब्जियतके कारण अर्शमें—इस्क्यु, नक्स-वो, सल्फ, कालिन्सो, कार्बो-वेज।

(३) गर्भावस्थाके अर्शमें—कालिन्सो, नक्स-वो, ऐलो।

(४) खूनी मसावाले बवासीरमें—ऐकोन (ज्यादा खून जानेपर), सलफर, हैमा (काला खून), इस्क्युलस, ऐलो, चायना (बहुत खन जानेपर सेवन करना चाहिये)।

(५) बादी बवासीर (अन्धबलि)—ऐकोन (ज्यादा दर्द), कैप्सि (जलन और खुजली), नक्स-वो, सल्फ़।

(६) सफ़ेद (आम निकलनेवाले) बवासीरमें—मर्क (पानी लगनेकी तरह खाल उधड़नेके लक्षणमें); ऐकोन (सफ़ेद आम निकलनेवाली बवासीरमें)।

(७) बवासीर रुक जानेपर—सलफर, पल्स।

(८) पुरानी बवासीरमें—सलफर, आर्स (दुबले रोगियोंके लिये); फेरम (धातु-विकार होनेपर); नाइट्रिक-एसिड, हिपर-सलफर।

## कई प्रधान दवाओंके लक्षण

**नक्स-वामिका १X, ३०।**—कभी-कभी पतले दस्त। पाखाना होते वक्त मसा बाहर निकल आना; कमरमें दर्द; पेशाब होते वक्त तकलीफ़; ज्यादा देरतक सोचने और भोजनके बाद रोगका बढ़ना; जो किसी तरहकी मिहनत नहीं करते, बल्कि ज्यादा घी और मसालेदार चीजें खाते हैं या ज्यादा शराब पीते हैं, उनके वास्ते नक्स-वोम ज्यादा फायदेमन्द है। कब्जियत; पाखाना लगता है, पर बहुत कुछ कोशिश करनेपर भी पाखाना बिलकुल ही नहीं होता।

**सलफर ३०।**—बवासीरकी (खासकर पुरानी बवासीरकी) एक उत्कृष्ट दवा है। बहुत कब्जियत; छोटी-छोटी गांठोंमें खून लिपटा हुआ मल (खून रहे या न भी रहे);

मलद्वारमें जलन और कुटकुटाहट ; बार-बार पाखाना जानेकी इच्छा, पर बिलकुल ही पाखाना न होना ; अनुबलि, खून मिले पतले दस्त।

शामको—सूर्यास्तके समय **नक्स-वोमिका ३०** और सवेरे सलफ़र ३० प्रयोगकर बहुतसे अच्छे डाक्टर अर्श रोग आराम हुआ बताते हैं।

**लैकेसिस ६, ३० या सिपिया ३०।**—मसा देखनेमें प्याजकी तरह या मसा निकलकर मलद्वारमें ठेपी जैसा बैठ जाना।

**इस्क्युलस ३।**—सेवन ( और इस्क्युलसका मरहम लगाना )—थोड़ा खून निकलना ; गुदा स्थान, पीठ और कमरमें दर्द ; कब्जियत ; रोगीको ऐसा मालूम होता है, मानो गुदा-स्थानमें धारदार कांटी अटकी हुई है।

**ऐकोन ३x।**—सेवन ( और ऐकोनका ही धावन लगाना ) ; बोखारके साथ बेचैनी ; तेज़ दर्द ; गर्मी मालूम होना ; श्लेष्मा या खून निकलना।

**आर्स ३x, ६।**—गर्मी मालूम होना ; ऐसा मालूम होना, मानो अर्शके भीतरसे गर्म सुई गड़ रही है ; पीठमें जोरका दर्द ; मसेका बाहर निकलना ; कमजोरी या सुस्ती।

**कालिन्सोनिया २x।**—कब्जियतके साथ बवासीर, पुराना दुरारोग्य रोग ; मलद्वार खुजलाता है ; खूनी या बादी मसा। मलद्वारमें भार मालूम होना।

कालि-स्रोनियासे अगर फायदा न हो तो, ऐलुमिनियमका प्रयोग करनेसे अकसर लाभ होता है।

**ऐरिटम-क्रूड ६ ।**—अण्डेके सफेद अंशकी तरह श्लेष्मा निकलना। पाखाना होनेके समय बहुत तकलीफ़; ऐसा मालूम होता है, मानो मलद्वारमें जखम हो गया है। कड़ा मल, रक्त-स्राव।

**रैटान्हिया ३ ।**—बहुत खुजली। पाखाना होनेके बाद मलद्वारमें बहुत देरतक जलन और दर्द हुआ करता है; ऐसा मालूम होता है, मानो मलद्वार आगमें जल गया है या कोई छुरीसे खरोंचता है; ठण्डा पानी लगानेपर कुछ देरतक जलन घटी रहती है; बहुत चेष्टा करनेपर पाखाना होता है। मसा बाहर निकल आता है; मलद्वारमें फटा घाव, ऐसा मालूम होता है, कि मलद्वारमें काँचके टुकड़े भरे हैं।

**ग्रैफाइटिस ६ ।**—गांठ-गांठ बहुत बड़ा लेंड़ (बाहर निकलते समय तकलीफ़)। मसा बहुत बड़ा बतौड़ीकी तरह, दबाकर बैठनेपर दर्द होता है। लम्बे-लम्बे डेगोंसे चलनेपर ऐसा मालूम होता है, मानो मलान्त्रको कोई छुरीसे काटता है। कभी-कभी मलद्वार कुटकुटाता है, कभी छूनेपर दर्द होता है। बवासीरके साथ मलद्वारका फटना।

**हैमामेलिस २x ।**—अर्शके मसेसे बहुत ज्यादा खून बहनेपर। यदि मसा बाहर रहे, तो आध पाव पानीमें २०

बून्द हैमामेलिस θ मूल अरिष्ट मिलाकर, उसमें साफ़ चिथड़ा भिंगो, मसेपर पट्टी लगा देनेसे खून बहना बन्द हो जाता है।

**ऐलो ६**।—बवासीरके साथ पतले दस्त; बहुत जलन और काटनेकी तरह दर्द और बहुत कूथनके साथ ज्यादा परिमाणमें मैले रङ्गका गर्म खून निकलना और पतले दस्त।

बेलेडोना ६, आरम ६, कैप्सिकम ३, मर्क्यूरियस ३, नाइट्रिक-एसिड ६, फास्फोरस ६, साइलिसिया ६, बार्बेरिस १x—३, डायस्कोरिया θ और हिपर ३—३० लक्षणके अनुसार व्यवहार करना चाहिये।

## लक्षणके अनुसार दवा

**रोगकी पहली अवस्थामें मसेमें दर्द रहनेपर**—ऐकोनाइट ६।

**यकृतमें खूनकी ज्यादती और कीचकी तरह मल दिखाई देनेपर**—पोडोफाइलम ६ या सलफर ३०।

**गर्भावस्थामें कब्जियतके साथ मसेसे खून बहने और दर्द रहनेपर**।—कालिन्सोनिया ६।

**अतिसार मिले बवासीर रोगमें**।—ऐलो ६।

**बादी बवासीरमें**—पहली अवस्थामें बहुत दर्द रहनेपर—ऐकोनाइट ३; जलन और कुटकुटाहटमें, कैप्सिकम

६ और पुरानी अवस्थामें, नक्स-वोमिका ३० ( सन्ध्याके समय ) और सलफर ३० ( सवेरे )।

**आम निकलनेवाली बवासीरमें।**—ऐकोनाइट ६, मर्क्युरियस-सोल ६।

**पुराने अर्श रोगमें।**—रोगी बहुत कमजोर और दुबले हो जानेपर—आर्सेनिक ३०, फेरम ३०, कार्बो-वेज ३०, ऐसिड-फास ६ या चायना ६।

निगाण्डो θ, स्क्राफुयलेरिया θ, ऐलो ६, थूजा ३०, नाइट्रिक-एसिड ३०, फास्फोरस ३०, कास्टिकम ३०, म्यूरियेटिक-एसिड ३x वगैरह दवाओंकी कभी-कभी लक्षणके अनुसार जरूरत पड़ सकती है।

**पथ्यादि।**—भूँनी या सेंकी वगैरह उत्तेजक चीजें, धूप या आगका ताप, शराब, मछली, मांस, दही, उड़द, मिर्चा, मिर्च वगैरहका खाना मना है। टेढ़े होकर बैठना, घोड़ेकी सवारी करना, पाखाना, पेशाब वगैरहका वेग रोकना, स्त्री-सङ्ग, रूखा पदार्थ खाना, उपवास करना और एकदम मिहनत करना ही नहीं या ज्यादा मिहनत करना; बहुत नरम रूई या परके बिछावनपर सोना या बहुत देरतक खड़े रहना हानिकर है। पपीता, ओल, मक्खन, मुनक्का, पिश्ता, बादाम, नासपाती, सेब, पुराने चावलका भात, पका कोहड़ा, मठा, दूध ( खासकर बकरीका दूध ) सुपथ्य हैं। मिसरी और मक्खनके साथ छिलका उतारा हुआ तिल ( न मिले, तो भींजा

हुआ चना ) रोज़ सवेरे खानेसे ( तिल या चूना एक दिन पहले ही रातमें भिंगो देना चाहिये ), कब्जियत दूर हो जाती है। तीसी ( या सरसों ) का गर्म पोल्टीस गुह्यद्वारमें रोज़ चार-पाँच बार लगानेसे, बवासीरका दर्द कम पड़ जाता है ( पानीके बदले अगर दहीमें सरसोंका पोल्टीस तैयार किया जाये तो ज्यादा फायदा होता है )। एक छटाँक पानीके साथ, १५ बून्द हैमामिलिस θ मिलाकर बाहरी मसेमें पट्टी लगानेसे खून बहना बन्द हो जाता है। सवेरे उठनेपर और रातमें सोते समय एक गिलास गर्म पानी पीना फायदेमन्द है। ठण्डा पानी या कुछ सुसुम पानीसे बादी बवासीरके मसेको धो डालनेसे दर्द कम हो जाता है। ठण्डा पानी पीनेके बाद एक घण्टेभर पड़े रहनेसे खूनी मसेकी तकलीफ़ दूर हो जाती है। खाटपर रोगीको सीधे लम्बे-लम्ब सुलाना चाहिये। यदि बवासीरमें ज्यादा तकलीफ़ हो, तो गर्म पानीकी भाफ़पर कुर्सी रखकर उसपर रोगीको बैठा देना चाहिये। कभी-कभी नश्तर लगवानेकी ज़रूरत भी पड़ सकती है। हैमामेलिस, इस्क्युलस, रैटानहिया और कालिन्सोनिया—इन चार दवाओंका मदर टिञ्चर एक साथ मिलाकर, एक बत्तीमें डालकर गुह्यद्वारमें प्रवेश कराना चाहिये, इससे बहुत फायदा होता है। छोटा नागपुर, गिरिडिह वगैरह जिन जगहोंकी मिट्टीमें लोहा ज्यादा है, वह ऐसे रोगियोंके लिये फायदेकी जगह नहीं है। पुरी, बालेश्वर, वाल्टेयर वगैरह समुद्र किनारेकी जगहें फायदेकी हैं।

---

# गुह्य और सरलान्त्रका निकलना

## या

## काँच निकलना

## ( Prolapsus Recti and Prolapsus Ani )

बड़ी आँतके निचले भागका नाम "सरलान्त्र ( rectum )" है और सरलान्त्रके सबसे निचले अंशको "गुह्यद्वार" या "मलद्वार ( anus )" कहते हैं। इसी मलद्वारसे सरलान्त्र ( काँच ) के बाहर निकल आनेका नाम "काँच निकलना" है। हमेशा एकसे लेकर ६ इञ्चतक काँच बाहर निकलती है। यदि समूची श्लैष्मिक-झिल्ली बाहर निकल आये तो उसे "गुह्यद्वार निकलना ( prolapsus ani )" कहते हैं और मलद्वारकी चहार-दीवारीके सब अंशके बाहर निकलनेका नाम "सरलान्त्र-निर्गमन ( prolapsus recti )" है। क्रिमि, बवासीर, मलद्वारकी खुजली, उद्भेदका बैठ जाना, पेटमें मल जमा होना, अफ़ीम खाना, आमाशय, उदरामय, कब्जियत, पाखानेके समय काँखना वगैरह कारणोंसे यह रोग होता है ( खासकर बच्चों, बूढ़ों और गर्भिणियोंको होता है ) ; मूत्राशयकी पथरी, सुखशायी-ग्रन्थिका बढ़ना वगैरह कारणोंसे शरीर खराब हो जानेपर काँच बाहर निकल आती है। बवासीरके साथ कभी-कभी गुह्यद्वार निकलता है और बच्चोंके रक्तामाशय वगैरह रोगमें साधारणतः काँच बाहर निकल आया करती है।

# चिकित्सा

**ऐलो θ, ३X।**—खूनके साथ पतले दस्त; सवेरे सोकर उठनेपर और भोजनके बाद पाखाना लग आना।

**इग्नेशिया ३।**—पाखानेका वेग होता है; परन्तु कोशिश करनेपर भी पाखाना नहीं होता; कूथन; बहुत तकलीफ़से पाखाना होता है, खुजली रहती है।

**पोडोफाइलम ६।**—पतले दस्त (खासकर सवेरे), पाखाना होनेके बाद ही काँच निकलना, कूथन, बदबूदार दस्त, दाँत निकलनेके समय काँच बाहर निकलना।

**नक्स-वोम ३।**—कब्जियतके साथ काँच निकलना, काँखना।

**मर्क-वाइवस ३।**—काँच निकलनेके साथ खुजली और पीले रङ्गका श्लेष्मा निकलना। अतिसार, पेट कड़ा और फूला।

**लाइको ६, ३० या सलफर ३०।**—सभी दवाओंसे अगर फायदा न हो।

**गैम्बोजिया।**—पतले दस्त, मलका रङ्ग हरा या पीला, जलन-जैसा दर्द, वेग ज्यादा रहनेपर भी थोड़े अंशमें कड़ा पाखाना होना।

**फेरम-फास।**—बच्चोंके लिये।

एसिड-फ्लूर, रैटानहिया, आर्निका θ, फास्फोरस (खासकर बच्चोंके काँच बाहर निकलनेपर)। कैल्के, सिपिया, आर्स, ब्रायोनिया, इस्क्युलस वगैरहकी भी कभी-कभी जरूरत पड़ती है। सिफालैण्ड्रा इण्डिका इसकी बढ़िया दवा है।

**आनुसङ्गिक चिकित्सा।**—काँखना मना है। बच्चे खड़े होकर बिना काँखे ही मल त्याग करें ; हल्का, पर पुष्टिकर भोजन देना चाहिये। आँत बाहर निकल आनेपर, उसे खूब ठण्डे पानीसे तरकर, भीतर डाल देना चाहिये। काँच अपनी जगहपर घुस जानेपर, एक कपड़ेकी गोली बना, गुह्यद्वारपर रख, दूसरे कपड़ेसे उसे कस देना चाहिये। तीन हिस्सा तेल-कूचा पत्तेका रस, एक भाग सुरासारके साथ मिलाकर कभी-कभी रोगीको खिला देनेसे फायदा होता है। दूसरी-दूसरी दवाएँ और पथ्यके लिये "अर्श" "क्रिमि" "रक्तामाशय" "उदरामय" "कब्जियत" और "अजीर्ण" वगैरह रोग देखिये।

---

## आँत उतरना

### ( Hernia )

पेटके भीतरकी कुछ नाड़ियाँ (आँत) पुट्ठेमें, नाभीके गड़हेमें या अण्डकोषमें घुस आनेका नाम **"आँत उतरना"** है। भारी चीजें उठाना, चोट लगना, कब्जियत, जोरसे हँसना, रोना, छींकना, खाँसना या बाँसुरी बजाना, ज्यादा

घोड़ेपर चढ़ना, बराबर घूमना, ज्यादा मिहनत करना, पाखाना, पेशाबके वक्त या प्रसवके समय बहुत काँखना, पेटकी पेशियोंपर दबाव पड़ना वगैरह कारणोंसे इस तरह आँत उतर आती है। धीरे-धीरे चढ़ा देने या दबा देनेपर आँत भीतर चली जाती है; परन्तु यदि किसी तरह भी आँत पेटमें न जाये तो दर्द, बोखार, कै, हिचकी, पेट फूलना वगैरह लक्षण प्रकट होते हैं या धीरे-धीरे आँत सड़कर मौत हो जाती है।

## चिकित्सा

**नक्स-वोमिका २x।**—खासकर बाईं ओरकी बीमारीमें।

**इस्क्युलस २x।**—दर्द दाहिनी ओरतक फैला हुआ हो और **लाइकोपोडियम ६, ३०**—इसकी बढ़िया दवा है।

**प्लम्बम ६।**—बहुत कब्जियतके साथ आँत बढ़नेपर।

**सल्फ्युरिक-एसिड ३।**—आँत उतरनेपर कै ज्यादा होती हो।

**लैकेसिस ३०।**—आँत सड़ जानेका उपक्रम हो।

**बेलिडोना ३।**—नाभीके चारों ओर चपक जानेकी तरह दर्द और पेट फूलनेके लक्षणमें।

ऐकोन ३x, आर्स ३, कार्बो-वेज ६, कूप्रम ६, विरे-ऐल्ब ६ भी इसकी आवश्यक दवाएँ हैं।

बच्चोंकी आँत उतरनेपर—नक्स-वोमिका ३, कैल्केरिया ६ (खासकर मोटे-ताजे बच्चोंके लिये), सिलिका ६ (खासकर दुबले बच्चोंके लिये) उत्कृष्ट दवाएँ हैं।

यदि इन दवाओंसे फायदा न हो, तो अच्छे डाक्टर—नश्तर लगानेवालेसे—नश्तर लगवाना चाहिये।

**आनुसङ्गिक चिकित्सा।**—रोगीको चित्त सुलाकर या दोनों पैर ऊँचेकर पकड़े रहनेसे, आँत आप-से-आप भीतर घुस जाती है। दर्दवाली जगहपर गर्म पानीका सेंक देना और बीच-बीचमें रोगीको मिश्री या चीनीका शरबत पिलाना अच्छा है। उतरी हुई आँत भीतर जानेके बाद रोगीको कमरबन्द (truss) पहना देनेसे फायदा हो सकता है। बाल-रोगमें "बच्चोंका आँत उतरना" देखिये।

---

## भगन्दर

### (Fistula-in-Ano)

मलद्वार या सरलान्त्रके विधान-तन्तुके चारों तरफ एक तरहका जखम होता है, उसे "भगन्दर" कहते हैं। यह जखम सहजमें सूखता नहीं, इसीलिये "नासूर" हो जाता है।

**चिकित्सा**।—फुन्सियाँ होने बाद टपककी तरह दर्द, गुह्यद्वार लाल और सरमें दर्दके लक्षणमें—**बेलेडोना ३x** या **मर्क-वा ३x**। फुन्सियाँ सूजकर पीव होनेकी तैयारी हो तो **हिपर-सलफर ३** विचूर्ण। घावसे ज्यादा पीव बहता हो या नासूर हो, तो **सिलिका ३०**।—यक्ष्मा रोगीके लिये, बैसिलिनम ३० (हफ़्तेमें सिर्फ १ बार)। भगन्दरकी कैल्केरिया-फ्लोर १२x विचूर्ण एक उत्कृष्ट दवा है। दो आउन्स पानीमें एक ड्राम कैलेण्डुला θ या हाइड्रैस्टिस θ मिलाकर पट्टी लगानी चाहिये या पिचकारी देनी चाहिये।

खास-खास लक्षणोंमें कास्टिकम ६, चायना ३०, कैल्केरिया-कार्ब ३०, नक्स-वोम ३०, नाइट्रिक-एसिड ६, ग्रैफाइटिस ६, इस्क्युलस ३, रैटानहिया ३ की जरूरत पड़ सकती है।

**आनुसङ्गिक चिकित्सा**।—प्रदाहित अङ्गपर खूब गर्म सेंक देना फायदेमन्द है। मछली या मांस खाना मना है ("अर्श" रोगके "पथ्य" देखिये)। पौष्टिक भोजन देना चाहिये।

---

# मलद्वारका फट जाना

## ( Fissure-in-Ano )

कब्जियतके कारण पाखाना होते वक्त काँखने या जोर देनेके कारण मलद्वारकी मांस-पेशी या उसके चारों ओरकी श्लैष्मिक-झिल्ली फट जाती है। इसी वजहसे पाखानेके समय या पीछे बहुत जलन मालूम होती है और पाखानेमें खूनकी लकीर-सी पड़ी दिखाई देती है। इस तरह फटनेके वक्त रोगीको बहुत ज्यादा तकलीफ़ होती है, यहाँतक कि बेहोशी भी आ जाती है। ऐसी तकलीफ़ तीन-चार घण्टोंतक रह सकती है।

## चिकित्सा

**ग्रैफाइटिस ६।**—फटने-जैसा दर्द, श्लेष्माके साथ थोड़ा कड़ा पाखाना होना। बवासीरके साथ मलद्वारका फटना या फटा घाव।

**नाइट्रिक-एसिड ६, ३०।**—पाखाना होते समय और पीछे काटनेकी तरह तेज़ दर्द, कब्जियत और कड़ा मल निकलना।

**इस्क्युलस ३।**—मलद्वारमें जलन करनेवाला जखम, सूखा और कड़ा गांठें-मिला दस्त होना, पीठमें दर्द।

**रैटानहिया ३ ।**—पाखाना होनेके बाद बहुत जलन मालूम होना (पहले ज्यादा), काटनेकी तरह दर्द, पतले दस्त या कब्जियत।

हैमामेलिस १ (रक्त-स्रावके लक्षणमें) और आर्स ३ (रक्त-स्राव या दर्द न रहनेके लक्षणमें) की भी कभी-कभी जरूरत पड़ सकती है।

**आनुसङ्गिक चिकित्सा ।**—पाखाना जानेके कुछ ही पहले मलद्वारमें तेल या घी लगानेसे, मल सहजमें ही निकल सकता है। कब्जियतमें खूब गर्म पानीकी पिचकारी लेना; जरूरत पड़नेपर कैलेण्डुला या हैमामेलिस अथवा इस्क्युलसका मरहम लगाना, कब्जियत दूर करनेवाले फल-मूल (जैसे—पका पपीता, पका केला, अंगूर, अनारस, नींबू; किशमिश) वगैरह खाना चाहिये। "अर्श" रोगकी दवाएँ और पथ्य आदि देखिये।

———

# मलद्वार और बाहरी जननेन्द्रियमें खुजली

## ( Pruritus-Ani and Pruritus-Pudendi )

बवासीर, क्रिमि, रजोरोध, एकाएक किसी चर्म-रोग या स्रावका रुक जाना, मल-सञ्चय, अफ़ीम या क्लोरलका बराबर सेवन करना, यकृतका दोष वगैरह कारणोंसे मलद्वार कुट-कुटाता, सुड़सुड़ाता है और खुजली होती है।

## चिकित्सा

रेडियम-ब्रोमेटम ३० प्रति सप्ताह एक मात्रा सेवन करना चाहिये। अगर इससे फायदा न हो, तो मूल रोग ( जैसे—क्रिमिसे पैदा हुई खुजलीमें साइना या टियुक्रियम ) निश्चयकर उसका प्रतिकार करना चाहिये। सलफर ३०, लाइको ३०, पेट्रोलियम ३०, आर्स ३० और नेट्रम-म्यूर १२x विचूर्ण मल-द्वारकी खुजलीकी उत्तम दवाएँ हैं। कैडमियम, ऐम्ब्रा, कार्बो-वेज, कालिन्सोनिया, लाइको, कोनायम—बाहरी सङ्गम-इन्द्रियकी खुजलीकी प्रधान दवाएँ हैं।

ओपियम, नक्स-वोम, मर्क, इग्नेशिया, एसिड-नाइट्रिक, ऐल्यूमिना, ऐण्टिम-क्रूड, डलिकस वगैरह दवाओंकी भी कभी-कभी आवश्यकता होती है। बोरैक्स, कार्बोलिक-एसिड, मर्क्यूरी, कैलेण्डुला, इसक्युलस, हैमामेलिस या बार्बेस्कम

प्रभृति दवाओंका मरहम या धावनके बाहरी प्रयोगसे भी कभी-कभी फायदा होता है।

---

## क्रिमि
### ( Worms )

क्रिमि या पराङ्गपुष्ट कीड़े शरीरके भीतर मिलते हैं। तीन तरहकी क्रिमि हमेशा मनुष्य शरीरकी आँतें या पाकाशयमें दिखाई देती हैं:—( १ ) छोटी-छोटी सूतकी तरह क्रिमि ( Small thread worms ); ( २ ) गोल लम्बी केंचुएकी तरह क्रिमि ( long round worms ); ( ३ ) खूब लम्बी फीतेकी तरह क्रिमि ( tape worms )।* कभी-कभी नाक या कानके छेदमें भी क्रिमि मौजूद रहती है।

( १ ) सूतकी तरह क्रिमि।—ये क्रिमियाँ दल बाँधकर मलद्वारके पास रहती हैं। कभी मूत्र-नली या योनि-द्वारमें भी चली जाती हैं। इसी कारणसे इन स्थानोंमें खुजली होती है, जलन होती है और धातु निकलता है। छोटी

---

* इन तीन तरहकी क्रिमियोंके अलावा और भी कई तरहकी क्रिमि आजकल रक्तमें पायी गई है। इनके विवरणके लिये "शोणित क्रिमि" अध्याय देखिये।

क्रिमिका **साधारण लक्षण** है :—नाकका अगला भाग या गुह्यद्वारमें खुजली, श्वास-प्रश्वासमें दुर्गन्ध, पाखाना होते वक्त बेहद तकलीफ़, गुह्यद्वारमें बराबर खुजली रहनेके कारण नींद न होना, नींदमें दाँत कड़मड़ाना। छोटी क्रिमिकी लम्बाई चौथाई इञ्चसे एक इञ्चतक होती है।

(२) **केंचुएकी तरह लम्बी क्रिमि।**—यह छोटी आँतमें रहती है, देखनेमें सफेद; कभी पाकस्थलीकी राहसे मुँहमें आकर कैके साथ निकलती है; कभी पाखानेके साथ बाहर निकलती है। **साधारण लक्षण** :—पेट फूलना और पेटमें बहुत दर्द, दाँत कड़मड़ाना, नींदमें एकाएक चीख उठना, नाकके अगले भाग और गुदामें खुजली, पेट कड़ा और गर्म, शरीर दुबला, चेहरा पीला, आँखोंकी पुतली फैली, आम-मिला मल, कभी बहुत भूख, कभी अरुचि, साँसमें बदबू, बेहोशी, कभी मिचली, मुँहमें बराबर पानी भर आना। इसकी लम्बाई ४ से १२ इञ्चतक होती है।

(३) **फीतेकी तरह क्रिमि।**—सफेद, चिपटी, गांठ-गांठ। लम्बाई १० फीटसे २०० फीटतक। यह भी छोटी आँतमें रहती है। मनुष्यके शरीरमें एकसे ज्यादा नहीं रहती। मलके साथ उसका कुछ अंश टुकड़े-टुकड़े होकर निकलता है।

कच्चे फल-मूल, ज्यादा पके केले, सड़ी मछली, ज्यादा मीठा खाना, गन्दी हालतमें रहना वगैरह कारणोंसे पेटमें

क्रिमि पैदा होती है। इनके अलावा कान या नाकसे स्राव वगैरह होनेकी वजहसे, नींदमें उसमें मक्खी घुसकर अण्डा दे देती है। यही अण्डा फूटकर नाक या कानमें कीड़ी पैदा कर देता है। इस क्रिमिका कीड़ा नाक या कानके छेदका क्षय किया करता है और रोज़ दो या इससे ज्यादा निकला करता है। कीड़े निकलते ही समझना चाहिये, कि वहाँ क्रिमि पैदा हो गयी है। बच्चोंके दूसरे रोगोंके साथ अकसर क्रिमि मौजूद रहती है।

## चिकित्सा

**सिना २x, २००।**—आँखकी पुतली फैली; नींदमें एकाएक चौंक उठना; बेहोशी; कै या मिचली; हिचकी; नाकका अगला भाग खुजलाना; मलद्वारमें सुरसुरी; पेटमें ऐंठन; पेशाब थोड़ा और दूधकी तरह; **राक्षसी भूख।** सिना सब तरहकी क्रिमिकी बढ़िया दवा है। इससे फायदा न हो, तो—

**स्टैनम ६, ३०।**—व्यवहार करना चाहिये। इस दवाके खानेसे शरीरमें क्रिमि नहीं रहती।

**टियुक्रियम १x।**—गुह्यद्वारमें तेज़ जलन; स्नायवीय उत्तेजनाके कारण सरमें चक्कर और नींद न आना। यदि **सूतकी तरह क्रिमि हो, तो टियुक्रियम फायदा करता है।**

**सैण्टोनाइन १x विचूर्ण ।**—सब तरहकी क्रिमिमें यह फायदा करता है। पेटके दर्दके लक्षणमें।

**स्पाइजिलिया ३ ।**—छोटी क्रिमिकी अच्छी दवा है। मलद्वारमें खुजली होती है। मलके साथ क्रिमि निकलती हैं, मल कड़ा, भेंड़के मलकी तरह।

**सलफर ३० ।**—क्रिमिसे उत्पन्न शूल-वेदनामें अथवा दूसरी दवा खानेके कारण बीमारी कुछ घट जानेपर।

**फीतेकी तरह क्रिमिमें ।**—फिलिक्समास θ, मर्क-कोर ३x, कूप्रम-ऐसेटिकम ३ या स्टैनम ३ क्रमका विचूर्ण, फीतेकी तरह लम्बी क्रिमि और केंचुएकी तरहकी क्रिमिको नष्ट करता है।

**केंचुएकी तरह क्रिमिके लिये।**—सिना २x, २००, सैण्टोनाइन १x विचूर्ण।

**सूतकी तरह क्रिमिके लिये ।**—सैण्टोनाइन १x विचूर्ण, टियुक्रियम १x।

**कान और नाककी क्रिमिके लिये ।**—थोड़े पानीमें बहुत थोड़ा चूर्ण मिलाकर उससे नाक या कानमें पिचकारी देनी चाहिये

**गोल क्रिमिके (ROUND WORMS) लिये**—चेनोपोडियम तेल, फी मात्रा १० बून्द दो घण्टेके अन्तरसे

तीन मात्राएँ देनी चाहिये। इतनेमें ही फायदा मालूम होने लगता है।

डाक्टर ह्यूज और टेस्टका कहना है, कि लाइकोपोडियम ३०, दो दिनोंतक ; विरेट्रम १२, चार दिन और इपिकाक ६, सात दिनोंतक सेवन करानेसे क्रिमि नष्ट हो जाती है। क्रिमि-धातुवाले बच्चोंके लिये कैल्केरिया ३०।

डाक्टर ग्रेड कहते हैं, कि अन्न खानेके पहले वायोला-ओडोरेटा ६ और सोनेके पूर्व रातमें स्टैनम ३० सेवन करनेसे पिच्छिल या आम-भरा दस्तवाला क्रिमि-धातु-दोष अच्छा हो जाता है।

**नियम।**—एक काँचके बर्त्तनमें या पथरीमें कच्चे पपीतेकी लसी* एक चम्मच और शुद्ध शहद एक चम्मच, अच्छी तरह मिलाकर ; उसमें पाँच चम्मच खूब गर्म पानी मिला देना चाहिये। दो घण्टे बाद शुद्ध रेंड़ीका तेल ( refined castor oil ) और नींबूके रसके साथ तीन दिनोंतक सेवन करनेसे क्रिमि नष्ट हो जाती है। तितलौकीके बीजका चूर्णकर†

* कच्चे पपीतेके पत्ते और डण्ठलसे जो सादा गाढ़ा दूधकी तरह रस निकलता है, उसीका नाम "पपीतेकी लसी" है।

† कद्दूके बीजका चूर्ण (Cucurbita Pepo or Pumpkin-seed) लम्बी क्रिमिकी एक बढ़िया दवा है। यह इस तरह बनता है :—तितलौकीका बीज गरम पानीमें उबालकर उसका छिलका अलग कर डालना चाहिये। उसके भीतरका गूदा दवाके काममें आता है। दो आउन्स बीयेमें एक आउन्स गूदा निकलता है। मात्रा—दूधकी मलाईके साथ एक आउन्स

खानेसे, बहुत कुछ फायदा दिखाई देता है। सहजनेकी तरकारी रोज़ दोनों शाम खाना बहुत फायदेमन्द है।

एक बोतल पानीमें थोड़ा-सा नमक मिलाकर रोज़ ३-४ बार सरलान्त्रमें पिचकारी देनेसे फायदा होता है। ताक़त देनेवाली हलकी चीजें खिलानी चाहिये। मीठे पदार्थ, कच्चे फल-मूल, गदला पानी, सड़ी मछली या माँस खाना मना है; हमेशा साफ़-सुथरे रहना चाहिये। तीती, नमकीन और तेलसे पकी चीजें फायदेमन्द हैं। सेंधा नमकके साथ कागजी नींबूके १०-१२ पत्ते पीसकर खिलाना फायदेमन्द है।

---

## कुछ दूसरे क्रिमि-रोग

पहले अध्यायमें बताई क्रिमिके अलावे और भी कई परांगपुष्ट क्रिमियाँ हैं। जैसे—"शोणित क्रिमि" वगैरह। शोणित क्रिमि भी बहुत तरहकी होती है। इस जगह परांगपुष्ट कीटसे उत्पन्न छः रोगोंका हाल लिखा जाता है। (१) शोणित क्रिमि रोग, (२) श्लीपद, (३) तन्तु खननकारी क्रिमि रोग, (४) वक्र-कीट रोग, (५) चिपटा क्रिमि-रोग, (६) दंश-मच्छिका-जनित रोग

---

गूदा खाना चाहिये। बारह घण्टेतक उपवासकर दूसरे दिन सवेरे यह खाया जाता है और दो घण्टे बाद विशुद्ध रेंड़ीका तेल ( Castor oil ) सेवन करना चाहिये।

# १। शोणित क्रिमि

## ( Filariasis )

Filaria bancrofti नामकी क्रिमि ही इस रोगकी खास वजह है। यह दूसरेके अङ्गमें पुष्ट तथा देखनेमें लम्बी, पतले सूतकी तरह रहती है। सूतकी तरह पतली यह क्रिमि चार हाथतक लम्बी और ⅛ इञ्चतक मोटी हो सकती है। रोगीके खून या लसिका-प्रवाहमें यह मौजूद रहती है।

इस क्रिमिके बीजाणु मच्छड़ द्वारा अच्छे-भले शरीरमें पहुँचते हैं अर्थात् जिन्हें यह रोग होता है, उनका खून चूसकर मच्छड़के काटनेसे इसके अण्डे स्वस्थ शरीरमें पहुँचते और अपना वंश बढ़ाते हैं।

इस रोगमें कोई खास उपद्रव नहीं दिखाई देता है, किसीकी ग्रन्थियाँ बढ़ी हुई ( खासकर दोनों पैरोंकी—जैसे, फीलपाया होना ) किसीका पेशाब दूधकी तरह और किसीके अण्डकोषमें रोग पैदा हो जाता है।

**चिकित्सा।**—दवा खानेसे ज्यादा फायदा नहीं होता। जरूरत पड़नेपर नश्तर लगवाना पड़ता है। मच्छड़ न काटने पाये, इसका प्रबन्ध करना और जहाँ यह बीमारी फैलती दिखाई दे, वहाँ पानी गर्मकर पीना चाहिये।

## २। श्लीपद या फीलपाया

### ( Elephantiasis )

ऊपरवाले अध्यायमें बताई हुई शोणित क्रिमि ही गर्म देशोंमें श्लीपद रोग पैदा करनेका खास कारण है। जो ऐसे प्रदेश हैं, जहाँ न ज्यादा सरदी, न गरमी होती है, वहाँ दूसरे कारण ( जैसे,—प्रदाह, विसर्प, श्वेतपद, अकौता, लसिका-प्रणालीका रुकना ) से भी यह बीमारी पैदा हो सकती हैं। "शोणित-क्रिमि" रोगकी दूसरी अवस्थामें हमेशा यह बीमारी होती देखी जाती है। रोगी अङ्गके ( जैसे—अण्डकोष आदिके ) तन्तु बेढंगी तौरसे बढ़ जाते हैं; रक्त-वहा-नाड़ी, पेशी, स्नायु या अस्थियोंका आयतन बढ़ जाता है, जलवटिका पैदा हो जाती है और उससे दूध या पानीकी तरह रस निकलता है। अकौता, चमड़ेपर पीव-भरे घाव होना और बोखार वगैरह इस बीमारीके प्रधान लक्षण हैं।

**चिकित्सा।**—हाइड्रोकोटाइल θ—१x का सेवन करना इसकी सबसे बढ़िया दवा है। हाइड्रोकोटाइलसे फायदा न हो तो ऐनाकार्डियम १x—३ सेवन करना चाहिये। ऐनाकार्डियमसे भी फायदा न हो, तो नश्तर लगवा देना आवश्यक हो सकता है। घाव, अकौता और ज्वर आदिको दवानेके लिये उन रोगोंकी दवाओंसे दवा चुन लेनी चाहिये।

## ३। तन्तु-खननकारी क्रिमि-रोग

### ( Dracontiasis )

Dracunculus medinensis नामक एक जातिकी शोणित-क्रिमिसे यह बीमारी पैदा होती है। भारतीय द्वीपपुञ्ज और अफ्रिकामें इस रोगका प्रादुर्भाव हुआ था।

सम्भवतः पुरुष और स्त्री दोनों जातिकी क्रिमि किसी तरह पेटमें पहुँच जानेपर; स्त्री-क्रिमि गर्भवती होती है और पुरुष-क्रिमि मर जाती है तथा मनुष्यके शरीरसे बाहर निकल जाती हैं; परन्तु वह स्त्री-कीट आँतोंको छेदकर, चमड़ा खोदती-खोदती घुटने और पैरके तलवेकी ओर बढ़ती है। यहाँतक कि छोटा-सा जखम होता है और उसी जखमसे उसके भ्रूण निकला करते हैं। जब भ्रूण निकल जाते हैं, तब वह स्त्री-कीट भी आप-से-आप निकल जाता है।

**चिकित्सा।**—टियुक्रियम और हींग खानेसे फायदा हो सकता है। जखमपर पानी ढालनेसे भी क्रिमि निकल जाती है। कभी-कभी वह आप ही निकलती है, उस समय एक महीन कांटीसे उसे इस तरह घुमाकर निकाल डालना चाहिये, कि उसका कुछ अंश टूटकर शरीरमें न रह जाये।

# ४। क्षुद्रान्त्र क्रिमि-रोग या वक्र-कीट
## ( Hook-Worm )

भारतवर्ष या दूसरे-दूसरे उष्ण-प्रधान देशोंके अधिवासियोंकी छोटी आँतमें सूतकी तरह एक प्रकारकी छोटी क्रिमि होती है और उसके कोमल चमड़ेको भीतर-ही-भीतर खाया करती है। इस परांगपुष्ट कीटकी लम्बाई आध इञ्चसे ज्यादा नहीं होती और मोटाई केशके बराबर। इनके माथेमें हुकके आकारके टेढ़े दो दाँत होते हैं, इसलिये इन्हें "हुक ( hook ) वर्मस्" कहते हैं। त्वचा, खासकर पैरोंके तलवे और पैरोंकी अंगुलियोंका चमड़ा छेदकर या खाये हुए पदार्थके संयोगसे किसी तरह यह कीड़ा शरीरमें घुसकर दाँतोंसे छोटी आँतका ऊपरी अंश पकड़ रखता है और पिशाचकी तरह मनुष्यका रक्त चूसता हुआ बढ़ता है। इसीलिये इस रोगके सभी मनुष्योंको "वक्रकीट या हुक-वर्म-जनित रोग" हुआ करते हैं। १०० में ८० आदमियोंको यही रोग होता है। खूनकी कमीका बराबर बढ़ते जाना ( जैसे,—दुबलापन, चेहरा पीला, पचनेकी शक्तिका कम होना, थकावट मालूम होना, आँखोंकी ज्योति-हीन होना, कलेजा धड़कना, पैर और पेटका फूलना, पिलही और यकृतका बढ़ना, हाथ-पैरोंमें फोड़े और खुजली होना, बच्चोंकी देह उचित परिमाणमें न बढ़ना ) इस रोगका प्रधान लक्षण है। खुर्दबीनके सहारे किसी-किसीके मलमें इन

वक्रकीटोंके अण्डे दिखाई देते हैं इसीसे मालूम होता है, कि यह रोग हो गया है।*

## चिकित्सा

थाइमल (Thymol) इस रोगमें बहुत फायदा करता है। दवा खानेके दो-एक दिन पहले रोगीको कोई भारी—गरीष्ट चीज़ न खिलानी चाहिये (जरूरतपर उपवास भी किया जाना चाहिये)। सवेरे पहले ६ बजे और फिर ८ बजेके समय एक-एक मात्रा (रोगीको उमर और रोगकी अवस्थाकी कमी-वेशीके अनुसार) थाइमल ७ से ३० ग्रेनतक सेवन कराना चाहिये। इसके बाद १० बजनेके समय कैस्टर आयल, एप्सम्-साल्टस, हड़ या कोई दूसरी दस्तावर दवा खिलाकर जुलाब देना चाहिये। दूसरे सप्ताहमें भी एक बार इसी तरहसे इलाज कराना चाहिये। कमजोर रोगीको थोड़ी मात्रामें थाइमल ज्यादा दिनोंतक खिलाना चाहिये।

* कई उपायोंसे अण्डे या इनसे उत्पन्न कीड़े नष्ट किये जा सकते हैं। जैसे (१) मैदान या जङ्गलकी किसी खास जगहमें पाखाना जाकर उसे जला देना; (२) गाँवसे कुछ दूर दो फीट गहरा गढ़ा खोद, उसमें विष्ठाको ढक देना; (३) ईंट चूनेसे बने जलभरे गड़ेमें इस तरह मल छः महीनेतक रख देना; कि उसमें मक्खी न लगे; (४) खाली पैर न घूमना और सतर्क रहना, कि मिट्टीका पानी पैरोंमें न लगने पाये। (५) कोड़ा बड़ा होनेपर वह पानीमें भी रह सकता है और तैरना नहीं जानता; इससे मिट्टीमें सटा रहता है; इसलिये, गन्दा पानी पीना मना है। इन उपायोंपर ध्यान

थाइमलके बदले फिलिक्स-मास काममें लाया जा सकता है। चेनोपोडियम (Chenopodium) ऐन्थेलमेटिकम तेल θ दस बून्दकर दो घण्टेका अन्तर देकर तीन मात्रा, एक दिन सिर्फ सेवन करनेपर कभी-कभी आशासे अधिक लाभ होता है।*

इस उपायसे शरीरसे हुक-वर्म बाहर निकल जानेपर "रक्त-स्वल्पता" और क्रिमि रोगकी दवाएँ (जैसे—चायना, फेरम, एसिड-फास, स्टैनम, सिना, स्पाइजिलिया, टियुक्रियम वगैरह) लक्षणके अनुसार कुछ दिनोंतक प्रयोग करनी होंगी।

## ५। चिपटी क्रिमि रोग

### (Bilharziasis)

Bilharzia Hematobia नामके एक प्रकारके शोणित-कीटके कारण यह बीमारी पैदा होती है। अरब, फारस, पश्चिम भारत और मिस्र वगैरह देश इस रोगकी लीला-भूमि

---

रखनेसे कीड़ा शरीरमें नहीं घुस सकता (भारतवर्षीय मेडीकल सर्विसके डिरेक्टर जेनरलकी अनुमतिसे Major Clayton Lane, M. D. I. M. S. की बनायी 'The Hook-worm" पुस्तिका देखिये)।

* १९२० ईस्वीमें वक्र-कीट रोग दूर करनेके लिये डाक्टर ग्रिफिनको भारत सरकारने नियुक्त किया था उन्होंने चार हजार रोगियोंको यही चेनोपोडियम तेल खिलाकर अच्छा किया था। उनकी रायमें यह थाइमलसे ज्यादा फायदेमन्द है।

हैं। चर्म, मुख-विवर, पेशाबकी नली या किसी दूसरे उपायसे यह मनुष्य शरीरमें घुस जाता है।

शायद पीनेके पानीके साथ इनके अण्डे रोगीके शरीरमें घुस जाते हैं, तो मूत्राशय, मलान्त्र वगैरहपर रोगका हमला होता है।

मूत्राशयपर रोगका आक्रमण होनेपर—मूत्राशयमें उपदाह या दर्द, रक्त-स्राव, मूत्राशय-प्रदाह, मूत्र-पथरी ( सरलान्त्रपर रोग होनेपर ), कूथन, आम-रक्त निकलना, मलद्वारका प्रदाह, जलन वगैरह इस रोगके प्रधान लक्षण हैं।

**चिकित्सा**।—सरलान्त्रमें रोग होनेपर—हाइड्रैस्टिस १x, रूटा २x, एसिड-नाई ३ फायदा करते हैं। मूत्राशयमें रोग होनेपर—कैनाबिस-सैट θ, हैमामेलिस θ, कैन्थरिस ३, टेरिबिन्थ ३x, ओसिमम ६, बेञ्जोयिक-एसिड ३ वगैरहकी परीक्षा करनी चाहिये। बहुतसे स्थानोंमें नश्तर लगवानेकी भी जरूरत पड़ती है।

## ६। दंश-मक्षिका-जनित रोग

### ( Jigger )

Púlex Penetrans नामकी मक्खी काटनेसे यह रोग पैदा होता है। इस रोगमें खासकर दोनों पैरोंपर रोगका आक्रमण होता है। मक्खी यदि चमड़ेको छेद दे या गड्ढा

कर दे, तो वहाँ जल-भरी फुन्सी या पीव-भरी फुन्सी और जलन होती है।

चिकित्सा।—सुईसे कीड़े बाहर निकाल डालना और यह कीड़ा फिर शरीरमें न प्रवेश करे, इसलिये सुगन्धित उद्भिदका तेल ( essential oils ) व्यवहार करना चाहिये।

---

## उड़नेवाली क्रिमि

### ( Flying Worms )

लड़के-लड़कियोंके पतले दस्तके साथ कभी-कभी एक तरहका उड़नेवाला कीड़ा निकलता है। इसीका नाम "उड्डीन-कीट" है। किसी-किसी आमको काटनेके साथ ही जिस तरह उसमेंसे एक तरहका कीड़ा उड़ जाता है, ठीक उसी तरहका कीड़ा किसी-किसी लड़केको पाखाना होते ही, उसमेंसे उड़ जाता है। फरीदपुर जिलेके बरहमगञ्ज, कलमरिधा वगैरह स्थानोंमें आमकी फसलके समय ( अर्थात् जेठ, आषाढ़ महीनेमें ) दस्तके साथ एक तरहका कीड़ा दिखाई देता है। कुछ ऐलोपैथिक डाक्टर इस रोगमें Saccharated lime solution और a mixture containing Nux-v, sodi-bicarb, inf-quassia का व्यवहार कर फायदा दिखा चुके हैं। ( The Indian Medical Gazette for April, 1920, p. p. 157—158 देखिये ) होमियोपैथिक

चिकित्सक आर्सेनिक, चायना, कैल्के-कार्ब, नक्स-वोम, सलफर, पोडोफाइलम, फास्फोरस वगैरह दवाएँ लक्षणके अनुसार देकर फायदा उठाते हैं। वभिन्न जातीय "क्रिमि" और "वक्र-कीट" रोगकी दवाएँ देखिये।

---

## यकृत-प्रदाह

### ( Hepatitis )

पुराना मैलेरिया बोखार, पारा या क्विनाइनका अपव्यवहार, ज्यादा शराब पीना, गर्म जगहमें रहना वगैरह कारणोंसे यकृतमें खून जमा होकर प्रदाह होता है। यह प्रदाह पुराना हो जानेपर, यकृत बढ़ जाता है और कड़ा हो जाता है तथा धीरे-धीरे पेटकी दाहिनी ओर फैल जाता है। रोगीकी नयी अवस्थामें पहले जाड़ा और कँपकँपीके साथ बोखार आता है; इसके बाद यकृतके ऊपर दर्द, सरमें दर्द, मुँहका स्वाद बिगड़ा, मैल-चढ़ी जीभ, भूख न लगना, कीचड़की तरह मैला या सफेद दस्त; दाहिने कन्धेमें थोड़ा-थोड़ा दर्द, दाहिने कोखमें भार मालूम होना वगैरह लक्षण प्रकट होते हैं। पहली अवस्थामें रक्त-सञ्चय बन्द हो जाता है, तो दूसरे लक्षण भी कम हो जाते हैं। यदि रक्त-सञ्चय न दूर ह सके, तो लक्षण सब धीरे-धीरे तेज़ हो जाते हैं। जैसे—दाहिने कन्धेमें तेज़ दर्द, जोरसे साँस छोड़ने या बाईं करवट सोने या खाँसनेसे दर्दका

बढ़ना ; कै या मिचली ; पेशाब पीला ; कब्जियत या पतले दस्त आना वगैरह लक्षण प्रकट होकर यकृत और भी बढ़ जाता है। रोग जब आराम होनेकी ओर पलटता है, तब ये सब लक्षण कम हो जाते हैं ; न हो, तो धीरे-धीरे सर्दी और कँपकँपी (कम्प) के साथ रातमें तेज़ बोखार होकर, यकृतमें एक प्रकारका फोड़ा पककर रोगी मर जाता है। इसके अलावा, कभी-कभी यकृतका आकार छोटा हो जाता है और ऊपर शरीरमें शोथ होकर रोगी मर जाता है। यकृतके रक्त-सञ्चयके साथ कभी-कभी उसकी क्रियामें विकार और स्राव रुक जाता है। भारतमें जगह-जगह क्रिमि-दोषके कारण भी यकृतमें स्थूल-कोष ( hydatid disease ) होते देखा गया है।

बहुतसे स्थानोंके अच्छे डाक्टरोंके मतसे **चेलिडोनियम** θ ( मात्रा एकसे पाँच बून्द, दिनमें दो बार सेवन ) सब तरहके यकृत रोगकी बहुत अच्छी दवा है। यकृत और प्लीहाके बढ़ने और दर्दमें, **कार्डुयस-मेरियानस** θ पाँच बून्दकर रोज़ सवेरे और सन्ध्याके समय सेवन करना लाभदायक है। यकृतमें कर्कट या कैन्सर होनेपर, **काली टेरिनम ३ विचूर्ण** फायदा करता है।

## संक्षिप्त चिकित्सा

( १ ) **यकृत बढ़ जानेपर**—मर्क, नाइट्रिक-एसिड, ऐगरिकस, फास्फोरस, आर्स, चायना ( मैलेरिया ज्वर आदिके बाद यकृत बढ़नेपर )।

(२) **यकृत-प्रदेशमें दर्द**—ऐकोन ( ठण्डी सूखी हवा लगनेके कारण यकृत कड़ा हो जाये या उसमें दर्द होनेपर ), ब्रायो ( जलन या खींच रखने या डङ्क मारनेकी तरह दर्द या वात-रोगकी तरह दर्द ), मर्क, सैबाडि ।

(३) **पित्तकी अधिकताकी उपसर्गमें** ब्राइयो ( पित्त या स्लेष्माकी कै करना ), नक्स ( उत्तेजक या ज्यादा मात्रामें खाने-पीनेके कारण या अर्श रोगके साथ ), सलफर ( कब्जियत ), मर्क ( सफेद दस्त ), ऐकोन ( सर्दी लगकर पित्तकी अधिकता ), कैमो ( क्रोधके कारण रोग ), आइरिस ( वमनसे पैदा हुआ सर-दर्द ), लाइको, हिपर, सलफर, पल्स, पोडो, चेलिडो, टैराक्स ।

(४) **पित्तसे पैदा हुए अतिसारमें**—पोडो ( मुँहका स्वाद तीता और पेशाब काला ); आइरिस ( गर्मीके दिनोंका कै-दस्त ); चायना ( गर्मीके दिनोंका सामान्य अतिसार ); कैमो ( औरतों तथा बच्चोंके अतिसारमें ) ।

(५) **पेटमें शोथ होनेपर**—क्रोटोन-टिग, आर्स, एसिड-नाइट्रिक ।

## कई प्रधान दवाओंके लक्षण

**ऐकोनाइट १, ६ ।**—( यकृतका नया प्रदाह ), शीत और कम्पके साथ बोखार; यकृतमें दर्द; कामला होनेकी तैयारी ।

**नक्स-वोमिका १x, ३०।**—ज्यादा या उत्तेजक खान-पान या शराब पीनेसे पैदा हुआ यकृतका पुराना प्रदाह ; कब्जियत और भोजनके साथ दर्दका बढ़ना ; "गर्म" दवा खानेके बाद यकृतका प्रदाह। ( नक्स सेवनके बाद अकसर लाइकोकी जरूरत पड़ती है )।

**चायना ६, ३०।**—बहुत दिनोंतक बोखार भोगनेकी वजहसे शरीरमें खूनकी कमी ; प्लीहाका बढ़ना ; यकृतका बड़ा और कड़ा होना ; कमजोरी ; ज्यादा मात्रामें ( ऐलोपैथिक ) मर्करी सेवनके कारण पैदा हुए यकृतके रोगमें इसका प्रयोग होता है।

**मर्क-वाइवस ६x, ३०।**—यकृतका नया प्रदाह या पुराने प्रदाहके कारण यकृतकी वृद्धि, यकृतमें सूजन और कड़ापन, यकृत-प्रदेशमें दबा रखनेकी तरह दर्द ( इसी कारणसे रोगी दाहिनी करवट नहीं सो सकता ) ; पीली आँखें ; भूख मन्द ; सफेद रङ्गका कड़ा मल या पित्त-मिले पतले दस्त ; मुँह बेस्वाद, साँसमें कष्ट, जाड़ा लगनेके बाद बहुत ज्यादा लसदार पसीना, परन्तु पारेके अपव्यवहारसे पैदा हुई यकृतकी बीमारीमें ( खासकर मटमैला दस्त होनेपर ) हिपर-सलफर ६ सेवन करना चाहिये।

**चेलिडोनियम १x, ३०।**—यकृतमें जोरका दर्द ; दाहिने कन्धे या दाहिने कन्धेकी हड्डीके भीतर दर्द ; पीले रङ्गका पतला दस्त अथवा सफेद रङ्गका कड़ा मल ; सब शरीर

पीला, पीले रङ्गका गाढ़ा पेशाब ; यकृतकी पुरानी बीमारीमें जीभपर गहरा पीले रङ्गका मैल और कब्जियत ।

**कैलि-कार्ब** ६, ३० ।—यकृत-प्रदेशमें सुई गड़नेकी तरह दर्द ; कामला ; शोथ ; कमरसे जांघतक ( खासकर दाहिनी ओर ) दर्द ; ठण्डी हवा लगनेके कारण सुई गड़नेकी तरह दर्द ; पेट फूलना ; वायु छूटना ।

**लैकेसिस** ६ ।—यकृत-प्रदेशमें दर्द ; कमरमें कपड़ा-तक सहन न हो ; तलपेट वायुसे भरा और दर्द ; ऐसा मालूम होना, मानो मलद्वारसे नाभीतक कोई खींच रहा है, शराबियोंका यकृत-प्रदाह ।

**साइलिसिया** ६, ३० ।—पेट कड़ा और वायुसे भरा ; शूल या काटनेकी तरह दर्द ; हाथ पीले और नाखून नीले ; यकृतमें फोड़ा ।

**थिरिडियन** ३० ।—यकृतमें फोड़ेके साथ सरमें चक्कर और मिचली ; यकृत-प्रदेशमें जलन ; बायें पेटमें दर्द ( खासकर प्लीहाके ऊपर ) ।

**फेरम-पिकरिक** ६ ।—पित्तकी गड़बड़ीसे पैदा हुई कमजोरीमें ।

**माइरिका** θ, ३ ।—बच्चोंके कामला या यकृत-दोषमें, चमड़ा तांबेका रङ्ग लिये पीला ; नींद न आना, भूख न लगना, पेशाब थोड़ा, पीला या फेनभरा, पित्तहीन खाकी रङ्गका मल ।

**नेट्रम-म्यूर ३०।**—यकृतमें "सुई गड़ने" या "चिकोटी काटने" या "दबा रखने" की भाँति दर्द ; पेट बड़ा और फूला ; कभी-कभी पेट गड़गड़ाना और इसके साथ ही बोखार।

**नेट्रम-सल्फ ३०।**—छूने, हिलने-डोलने या लम्बी साँस लेनेपर यकृतमें दर्द मालूम होना ; पेट खाली रहनेपर नाभीके चारों ओर दर्द मालूम होना, भोजन करनेपर यह दर्द घट जाता है। डाक्टर सुसलरके मतसे सब तरहके यकृत रोगमें बहुत फायदा करता है।

**पोडोफाइलम ३, ३०।**—(यकृतके नये प्रदाहमें अगर कब्जियत रहे तो ३य क्रम ; पुराने प्रदाहमें, ३० क्रम) यकृत बड़ा और उसके साथ ही पित्तकी कै होना ; पित्त-मिले पतले दस्त ; पाखाना होनेके समय काँच बाहर निकल आना ; मुँहका स्वाद तीता ; पेशाब काला ; चेहरा मलिन ; सरमें दर्द (खासकर सामने कपालमें बहुत दर्द)।

**फास्फोरस ३, ३०।**—पहले यकृत बड़ा और कड़ा हो जाता है, फिर धीरे-धीरे घटकर छोटा होता जाये और अन्तमें उदरी रोग हो जाये और कामला रोगमें भी इसका प्रयोग होता है।

**बार्बेरिस १x या १।**—यकृतमें रक्त-सञ्चय होकर, मूत्रनली, उरु, कमर और पुट्ठेमें दर्द होनेपर।

**ब्रायोनिया ३x, ६, ३० ।**—यकृत बड़ा और कड़ा। सुई गड़नेकी तरह या जलनकी तरह दर्द, कसकर पकड़नेपर यह दर्द बढ़ जाता है; कब्जियत (पाखानेकी हाजत नहीं होती); सरमें चक्कर, दाहिने कन्धेमें दर्द; आँखें और शरीरका चमड़ा कुछ पीला; यकृतका नया प्रदाह। मर्क्युरियसके साथ पर्यायक्रमसे इसका प्रयोगकर किसी-किसी चिकित्सकको फायदा होता दिखाई दिया है।

**लाइकोपोडियम १२, ३० ।**—वायुके कारण पेट फूला और कब्जियत; सदा दबावकी तरह दर्द; दबाने और जोरसे साँस लेनेपर दर्द बढ़ जाता है; दाहिनी बगल और पीठमें दर्द होता है।

**लेप्टेण्ड्रा १x, ६ ।**—जीभ पीली, पित्तकी कै, बहुत-सा, काला और सड़ी बदबूसे भरा दस्त; मलका रङ्ग अलकतरेकी तरह काला; यकृतमें असह्य वेदना (यह दर्द पीठकी रीढ़तक फैल जाता है); कामलाके साथ कीचकी तरह दस्त, आमाशय रोग, बोखार, उदरी या शोथ।

**आर्सेनिक ३x, ३० ।**—यकृत बड़ा; शोथ, पेशाब थोड़ा; जीवनी-शक्तिका घटना; प्यास, नया या पुराना यकृत रोग; जलन करनेवाला दर्द; कै, पाखाना होनेके बाद ही सुस्त हो जाना।

**सिपिया ३०।**—जरायु और मूत्राशयके क्रियाके विकारके साथ यकृतका पुराना प्रदाह ; कमजोरी ; अग्निमान्द्य और ग्रन्थिवात ; शोथ।

**हिपर-सलफर ३x विचूर्ण—३०।**—साँस लेने, खाँसने या हिलनेसे दर्दका बढ़ना ( यह दर्द बढ़कर पुट्ठे तक जाता है ) ; बवासीरकी बीमारीके साथ यकृतमें रक्त-सञ्चयसे पैदा हुआ पुराना प्रदाह ; पारेके अपव्यवहारसे पैदा हुआ यकृत-रोग होनेपर।

**कार्डुयस-मेरियानस θ** ( फी मात्रा एकसे पाँच बून्द )।—यकृतके साथ प्लीहाका रोग ; कै या मिचली ; कभी-कभी मूत्र-ग्रन्थिमें कष्ट या शिरा फूली रहती हैं।

आरम, नाइट्रिक-एसिड, हाइड्रैस्टिस, लोबेलिया-एरिनस, आर्निथोगेलम वगैरह दवाएँ भी कभी-कभी आवश्यक होती हैं।

**नियम।**—यकृतपर छोटे गायके बच्चेका कण्डा गर्म कर सेंकना चाहिये। बोखार रहनेपर सागू, बार्ली, आरारूट इत्यादि लघु-पथ्य देना चाहिये। रोगीका भोजन अच्छी तरह पकाया हुआ होना चाहिये। मांस, मछली, घीमें बनी चीजें खाना मना है। यकृत रोगमें विश्राम करना और पुरी, बालेश्वर आदि समुद्रके किनारेकी जगहोंमें रहना बहुत फायदेमन्द है।

---

# पाण्डु या कामला

## ( Jaundice )

यकृतकी क्रिया बिगड़ जानेकी वजहसे पित्तका शोषण अच्छी तरह न होनेके कारण रक्तमें मिल जाता है, इसीसे "पाण्डु-रोग" पैदा होता है। ऐयाशी, परिश्रम न करना, मानसिक उद्वेग या पित्त-पथरी रोग होना, अधिक मात्रामें क्विनाइन, कैलोमिल या रूबर्ब वगैरह सेवन करनेकी वजहसे भी यह बीमारी होती है। इस रोगमें रोगीके शरीरका चमड़ा, आँखका सफेद अंश, नखकी जड़ और पेशाब पीला होता है। यहाँतक कि रोगी जिधर और जिस चीज़को देखता है, वही उसे पीली दिखाई देती हैं और बिछावनपर जहाँ पसीना लगता है, वहाँ भी पीला दाग पड़ जाता है। कब्जियत या पतले दस्त, पेटमें दर्द, मुँहका स्वाद तीता, कीचकी तरह या सफेद रङ्गके दस्त, नाड़ी तेज़ या धीर और दुर्बल होना, कै, हिचकी, सुस्ती वगैरह लक्षण इस बीमारीमें दिखाई देते हैं। रोग कठिन होनेपर अक्सर रोगीकी मृत्यु हो जाती है।

## संक्षिप्त चिकित्सा

(१) नये पाण्डु रोगमें—ऐकोन, कैमो, मर्क, नक्स-वो, हाइड्रैस्टिस θ (फी मात्रा ५ बून्द)।

(२) पुराने पाण्डु रोगमें—चेलिडो, चायना, पोडो, फास्फो, डिजि, एसिड-नाइट्रिक।

(३) पित्त-पथरीसे पैदा हुए पाण्डु-रोगमें—ऐकोन, कैल्के-कार्ब ३०, बार्बेरिस θ, बेल वगैरह पित्त-पथरी रोगकी दवाएँ सेवन और पथरी निकलते समय पेटमें जिस जगह दर्द हो, वहाँ बहुत गर्म पानीकी पट्टीका प्रयोग करना चाहिये।

## कई प्रधान दवाओंके लक्षण

पाण्डु-रोगके साथ प्रदाह अवस्थाके लक्षणोंमें और यकृत-प्रदेशमें तेज़ दर्द रहनेपर—**ऐकोन ३x**। कब्जियत, वर्ण-हीन या पीला पेशाब, बिछावनमें पीला दाग लगना, नाड़ी चीण और कोमल, समूचा शरीर पीला, लक्षणमें—**मर्क-वा ६x** (ऐकोन सेवनके बाद मर्क फायदा करता है)। मैलेरियासे पैदा हुए पाण्डु-रोगमें; पित्त-मिले पतले दस्त; सविराम पाण्डु; पित्त-पथरी; मलिन और पीला चेहरा; यकृतमें सुई गड़नेकी तरह दर्द; मुँहका स्वाद तीता; अरुचि; बहुत कमजोरी प्रभृति लक्षणोंमें—**चायना ३x, ६**। भरपूर मात्रामें पाण्ड-रोग, नींद न आना; कन्धेकी दोनों हड्डियोंमें दर्द; वायु छूटना; पेशियोंमें दर्द वगैरह लक्षणोंमें,—**माइरिका θ, ३**। कामलाके साथ कब्जियत, यकृत-प्रदेशमें दर्द; उत्तेजक खान-पान या परिश्रम न करनेके कारण पाण्ड-

रोग होनेपर, नक्स-वो १X, ३० । दाहिनी ओर दबाकर सोनेपर यकृतकी जगहपर तेज़ दर्द हो, तो ब्रायोनिया ३ । कामलाके साथ यकृत-प्रदेशमें और दाहिने कन्धेमें दर्द और अकड़न; साफ या गहरे लाल रङ्गकी जीभ; मुँहका स्वाद तीता, पीले रङ्गके दस्तके लक्षणमें, चेलिडोनियम ϕ, २X । शरीरका चमड़ा और आँखें भूरी पीले रङ्गकी; बार-बार बहुत ज्यादा धुमैले रङ्गके दस्त; काली आभा लिये, भूरा पेशाब; स्वरभङ्ग; खाँसी और निराशा वगैरह तेज़ लक्षणोंमें फास्फो ३, ६ । सान्निपातिक या उत्कट उपसर्गोंमें दुबलापन; नये पाण्डु-रोगके बाद अजीर्ण रोग होनेपर; पारेके अपव्यवहारके कारण पाण्डु होनेपर; कमजोरी, दुबलापन और बोखारके बाद दुरारोग्य पाण्डु रोग होनेपर आर्स ३X, ३० [डाक्टर बार्नेटने कार्डुयस θ प्रयोगकर (खासकर पुरानी अवस्थामें) बहुत फायदा होते देखा है]। डर या क्रोधके कारण कामला या तुरन्तके पैदा हुए बच्चेको कामला होनेपर,—कैमोमिला ६ । खून खराब होकर कामला रोग होनेपर—क्रोटेलस ३ । पुरानि कामला रोगमें—आयोड ३, ६ ।

डिजिटेलिस ३, पोडोफाइलम १x, हाइड्रेस्टिस θ, लेपेण्ड्रा ६, ऐसिड-फास ३०, डलिकस ३x वगैरह दवाएँ लक्षणके अनुसार बीच-बीचमें प्रयोग की जा सकती हैं। डाक्टर

मुसलर और उनका मत माननेवाले सभी तरहके पाण्डु-रोगमें नेट्रम-सल्फ १२x चूर्ण व्यवहारकर फायदा हुआ बताते हैं।

आनुसङ्गिक चिकित्सा।—हलका पथ्य; पाव रोटी सेंकी हुई, सेब भूँना हुआ ( roasted ), भरपूर ठण्डा पानी पीना; छेनेका पानी; खूब गर्म पानीमें फ्लानेल भिगो, निचोड़कर दर्दवाली जगहपर सेंक देना। आबहवा बदलना, नित्य घुड़सवारी करना फायदेमन्द है।

पथ्यपर पूरी नज़र रखनी चाहिये। बोखार रहनेपर सागू, बार्ली, आरारूट; बोखार न रहनेपर पुराने चावलका भात, शोरबा, बिना मांसका शोरबा देना चाहिये। मछली, दूध, घी और मिठाई खाना मना है। पके फल-मूल थोड़ी मात्रामें खाना फायदेमन्द हैं।

---

## बढ़ी हुई प्लीहा

### ( Enlarged Spleen )

शरीरमें मैलेरियाका विष प्रवेश करनेके कारण प्लीहा बढ़ती है। बोखारमें शीत अवस्थामें, प्लीहामें रक्त-सञ्चय होनेपर वह बढ़ जाया करती है। इसके अलावा, हृत्पिण्डकी बीमारियाँ, रजोलोप, काला-ज्वर या बवासीरका खून रुक

जानेपर प्लीहा बढ़ जाती है। प्लीहा बढ़नेपर समूचा शरीर रक्त-शून्य और पीले रङ्गका हो जाता है तथा अग्निमान्द्य, कब्जियत या पतले दस्त और कमजोरी वगैरह लक्षण प्रकट होते हैं। प्लीहा धीरे-धीरे बड़ी होकर, पेटकी बाईं ओर फैल जाती है और इतनी कड़ी हो जाती है, कि मालूम होता है—पत्थरका एक टुकड़ा रखा है। रोग कठिन होनेपर—पतले दस्त या रक्तामाशय होता है, भूख नहीं रहती, दाँतकी जड़ या मसूढ़े फूलकर खून निकलता है और अन्तमें उदरी या शोथ होकर रोगी मरता है।

**चिकित्सा।**—मैलेरिया ज्वरके साथ प्लीहाका नया प्रदाह अगर हो जाये, तो पहले बोखारका ही इलाज करना चाहिये। सब तरहके प्लीहा रोगमें ही डाक्टर बार्नेट **सियानोथस** व्यवहार करनेकी सलाह देते हैं और इससे फायदा भी हुआ है। अतएव कोई दूसरी दवा काममें लानेके पहले सियानोथस θ पाँच बून्दके हिसाबसे सेवन करायें। यदि इससे कोई फायदा न हो, तो लक्षणके अनुसार दूसरी दवाएँ देनी चाहियें।

नये प्लीहा-प्रदाहमें **ऐकोनाइट ३x**। प्लीहाके ऊपर सुई गड़नेकी तरह दर्द हो या ऐंठन हो, दबानेसे यह दर्द बढ़ता हो और खूनकी कै होती हो, तो इन लक्षणोंमें—**आर्निका ६** सेवन करना चाहिये। पेटके बायें भागमें दबा रखने या सुई गड़नेकी तरह तेज़ दर्द, प्लीहा बड़ी और

ओपि, फास, फास-ऐ, पल्स, पाइरो, रसटक्स, रस-वे, सल्फ, सल्फ-ऐ, टैबे, टेरि।

सेरिब्रो स्पाइनल ज्वर (Cerebro spinal fever)—एकोन, ऐण्टिम-टार्ट, एपिस, आर्ज-नाई, आर्नि, आर्स, बैप्टो, बेल, ब्राइयो, सिकि, सिमि, क्रोटे-हो, क्यूप्रम, जेल्स, ग्लोनो, हायो, इग्ने, नेट्रम-म्यूर, नेट्रम-स, नक्स-वोम, ओपि, फास, रसटक्स, वेरे-वि, जिङ्क।

स्वल्प-विराम ज्वर (Remmittent fever)—ऐकोन, ऐण्टिम-टार्ट, बेल, ब्राइयो, कैमो, चायना, जेल्स, इपि, लैके, लाइको, मर्क, नेट्रम-स, नक्स-वोम, पोडो, पल्स, रसटक्स, सल्फ।

" सवेरे—आर्नि, ब्रायो, रसटक्स, सल्फ।

" तीसरे पहर—आर्स, बेल, ब्राइयो, जेल्स, लैकै, लाइको, नक्स-वोम।

" सन्ध्यामें—ऐकोन, बेल, ब्राइयो, लाइको, नक्स-वो, फास, पल्स, रसटक्स, सल्फ।

" रातमें—ऐकोन, आर्स, बैप्टी, कैमो, मर्क, नक्स-वोम, फास, पल्स, रसटक्स, सल्फ।

" एक तरफका गाल लाल, दूसरी तरफका सफेदीके साथ—ऐकोन, कैमो।

 

स्वल्पविराम ज्वर, टायफायडमें बदल जानेकी सम्भावना—
एण्टिम-टार्ट, आर्स, बैप्टी, ब्राइयो, म्यूर-ए, फास-ए, फास, रसटक्स, सिके।

स्वल्पविराम ज्वर—क्विनाइनके अपव्यवहारके कारण—आर्स, इपि, पल्स, रसटक्स।

" बच्चोंका—एकोन, आर्स, बेल, ब्राइयो, कैमो, जेल्स, इपि, नक्स-वोम, सल्फ।

हाम ज्वर ( खसड़ाका बोखार )—"उद्भेद-ज्वर" देखिये।

हेक्टिक ज्वर ( क्षय-ज्वर Hectic fever )—एसि-ए, आर्स, आर्स-आयोड, ब्राइयो, कैल्के, कैल्के-फास, कैल्के-स, कैप्सि, कार्बो-वेज, चायना, चिनि-आर्स, क्लोरो, हिपर, आइयो, इपि, कैलि-आर्स, कैलि-कार्ब, कैलि-फास, कैलि-स, लैके, लाइको, मर्क, फास-ए, फास, पल्स, पाइरो, सैंगू, सिनि, सिपि, साइलि, स्टैनम, सल्फ, टेरे, थूजा, टियुबकुर।

" " घटना भोजनके बाद—ऐनाका, आर्स, चायना, फेरम, इग्ने, आइयो, नेट्रम-कार्ब, फास, रसटक्स, स्ट्रान्सि।

" " घटना खोलनेसे, गात्रावरण—ऐकोन, आर्स, बोवि, कैमो, चायना, फेरम, इग्ने, लेडम, लाइको, म्यूर-ए, पल्स, वेरे।

हेक्टिक ज्वर घटना, हिलनेसे—कैप्सि, लाइको, पल्स, रसटक्स, वैले।

„ „ खुली हवामें—कैन्थ, मस्क, नेट्रम-म्यूर।

„ „ घूमनेसे, खुली हवामें—फास, पल्स।

„ बढ़ना, खानेके, बाद—ओडो, बेल, ब्राइयो, कास्टि, कैमो, लैके, लाइको, नाई-ए, नक्स-वोम, फास, सिपि, सल्फ।

„ घटना, ओढ़ना उतारनेपर—ऐकोन, कैमो, मैग-कार्ब, साइलि।

„ „ गरम ओढ़नेसे—ऐकोन, एपिस, कैमो, इग्ने, लीडम, पेट्रो, पल्स, रसटक्स, सल्फ, वेरे।

„ „ „ घरमें—ऐमोन म्यूर, एपिस, ब्रायो, इपि, लाइको, पल्स, सल्फ।

„ „ गरममें—एपिस, ब्राइयो, इग्ने, पल्स, ओपि, स्टैफि।

„ „ पीनेसे जलीय पदार्थ (Drinking)—बैरा-कार्ब, कैल्के, कैमो, काफि।

„ „ हवासे खुली हुई—चायना, नक्स-वोम।

# ५। खाद्यके उपादान और खाद्य-प्राण

इस पुस्तकके "उपक्रमणिका अध्यायमें—"स्वास्थ्य-रक्षाके सम्बन्धमें कइएक जरूरी बातें" अनुच्छेदमें खाद्यके सम्बन्धमें संक्षिप्त आलोचना की गई है। खाद्यके सम्बन्धमें साधारण ज्ञान सबको ही रहना आवश्यक है। हमलोग इस अध्यायमें कुछ विस्तृत भावसे खाद्यके सम्बन्धमें आलोचना और हिन्दुस्तानियोंके दैनिक खाद्योंके उपादान और खाद्य-प्राणकी ( विटामिन ) एक सूची प्रकाशित कर रहे हैं।

वैज्ञानिकगणने गवेषणा और परीक्षाके द्वारा खाद्यको प्रधानतः ६ भागोंमें विभाजित किया है। जैसे—( १ ) प्रोटीन या छाना या आमिष जातीय, ( २ ) कार्बो-हाइड्रेट या शर्करा जातीय, ( ३ ) फैट ( चर्बी ) या स्नेह-जातीय, ( ४ ) पानी, ( ५ ) नमक और ( ६ ) वाइटामिन या खाद्य-प्राण। परीक्षा द्वारा देखा गया है कि खाद्य और मनुष्य-शरीरके रासायनिक उपादान प्रायः एक ही समान हैं और पानी और खनिज पदार्थ समूह भी दोनों ही वस्तुओंमें प्रायः समान परिमाणमें वर्त्तमान रहते हैं। जीवन-यात्राके निर्वाहके लिये अनुक्षण शरीरका जो क्षय हो रहा है, उस क्षयको रोकनेके लिये शक्तिका संरक्षण करना पुष्ट रखनेके लिये और रोगको प्रतिरोधक क्षमता पैदा करनेके लिये प्रत्येक मनुष्यको ही परिमित उपयोगी खाद्यका ग्रहण करना आवश्यक है।

प्रोटीन ।—शरीरमें ताप पैदा करना और शरीरको दहन-क्रियापर नियन्त्रण करना, शरीरके क्षयको पूरा करना, शरीरके उपादान-समूहोंका निर्माण करना, प्रोटीन खाद्यका काम है।

कार्बो-हाइड्रेट ।—शरीरका तेज़, कर्म-क्षमता और ताप पैदा करना और चर्बीका गठन, कार्बो-हाइड्रेट या शर्करा-जातीय खाद्योंका प्रधान काम है। इस जातिके खाद्य ही हमलोगोंके शरीर-गठन और संरक्षणके प्रधान उपादान हैं।

फैट ( चर्बी ) या स्नेह-जातीय ।—शरीरमें तेज़ और उत्ताप पैदा करना और चर्बी तैयार करना, इस जातिके खाद्यका प्रधान काम है।

जल ।—शरीरमें इससे परिवर्त्तन होनेपर भी शरीरको दूसरी क्रियाओंके स्वाभाविक परिचालनके लिये और शरीरके अस्वास्थ्यकर पदार्थ समूहोंके निकालनेके लिये यह बहुत जरूरी खाद्य है।

लवण ।—पानीकी तरह ही नमक भी एक जरूरी खाद्य है, हमलोग खाद्यके साथ साधारण नमकके अलावा ताजे फल-मूल, शाक-सब्जी और दूसरे-दूसरे खाद्यादिसे चूना, पोटास, सोड़ा इत्यादि नमक जातीय खाद्य आवश्यकताके अनुसार ग्रहण करते हैं, इन सब नमकोंके अभावसे स्कर्वी ( शीताद ) रोग हो सकता है।

**वाइटामिन या खाद्य-प्राण ।**—खाद्यके उल्लिखित उपादानोंके अलावा खाद्योंमें ऐसा एक सूक्ष्म उपादान है, जिसके अभावसे मनुष्य जी नहीं सकता है। उल्लिखित उपादान सब बहुत अधिक या जरूरतसे ज्यादा परिमाणमें मौजूद रहनेपर भी केवल इस सूक्ष्म उपादानके अभावसे जीवनी-शक्ति तेजीसे घट जाती है और रोगकी प्रतिषेधक और प्रतिरोधक क्षमता घट जाती है और जीव पुष्ट होनेके बदले तेजीसे दुर्बल और शीर्ण होता रहता है। खाद्य-तत्वविद् पण्डितोंने इसका नाम—वाइटामिन खाद्य-प्राण रखा है।

वाइटामिन कितने ही प्रकारके हैं, इनकी कार्य-कारिताओंका आविष्कार अवश्य हुआ है; लेकिन इसके असली रूपका आविष्कार नहीं हुआ है। इसलिये ए, बी, सी, डी, इनका नामकरण हुआ है। वाइटामिन ए, डी और ई खाद्यके स्नेह-जातीय पदार्थमें गल जानेवाले और वाइटामिन बी और सी पानीमें गलनेवाले होते हैं।

**( क ) वाइटामिन "ए" ।**—इस जातिके वाइटामिनके अभावसे अतिसार, सूतिका, रतौंधी, आँख, कानके प्रदाहादिकी बीमारियाँ, सर्दी, इन्फ्लुएञ्जा, खाँसी, न्युमोनिया, मूत्र-पथरी इत्यादि बीमारियाँ पैदा हो जाती हैं: और श्लैष्मिक-झिल्लियोंके क्षय और क्रियाहीनताकी वजहसे रोगकी प्रतिरोधक क्षमता घट जाती है।

बथुआकी तरकारी, खट्टा बैंगन ( टमाटो ), शकरकन्द, सेम, गाजर, मटरकी छीमी, कोबी, पपीता, कद्दू, पके आम प्रभृति

हरे पीले रङ्गके साग-सब्जी और फल, दूध, मक्खन, ननी, अण्डे, मछलीका तेल, बकरेका मांस, बकरा और भेंड़की चर्बी प्रभृति स्नेह-जातीय खाद्यमें "ए" वाइटामिन मिलता है। चावलकी भूँसीमें भी "ए" वाइटामिन रहता है। हवा द्वारा बहुत देरतक औंटाने या पकानेसे "ए" वाइटामिन नष्ट हो जाता है। इसलिये पकानेके समय थोड़ी आँचमें ढँककर रसोई बनानी उचित है।

( ख ) वाइटामिन "बी" ।—इस जातिके वाइटामिनके अभावसे कब्जियत, अजीर्ण, भूख न लगना बेरी-बेरी, पेलाग्रा प्रभृति बीमारियाँ पैदा हो जाती हैं और मातृ स्तनके दूधके अभावसे और दूधसे बच्चोंको परिपुष्ट न होनेके कारण बच्चोंका वजन घट जाता है और शीर्णता प्रभृति पैदा हो जाती हैं।

ईख, चक्कीका पीसा आँटा, ढेँकीका कूटा चावल, जवकी सत्तू, चना, भुट्टा, दाल, मटर छीमी, सायाबिन, चीना बादाम, सेम, मछलीका अण्डा, अण्डाका फूल, बकरे और भेंड़ेका मांस प्रभृतिमें बहुत ज्यादा परिमाणमें और कमला नीबू, नारियल, आलू, कोबी, प्याज, खट्टा बैंगन ( टमाटो ), दूध, गुड़, मांस इत्यादिमें थोड़े परिमाणमें वाइटामिन "बी" रहता है। चावलकी भूँसी, चावलका शीर्ष या अंकुर स्थान चावलके मांड़ प्रभृतिमें भी बहुत ज्यादा परिमाणमें "बी" वाइटामिन रहता है। कलका चावल या ढेकीमें छाँटकर महीन और साफ़

करनेपर और पकाये हुए धानका चावल बार-बार धोकर राँधकर मांड़ बहा देनेपर यह "बी" वाइटामिन प्रायः सब ही नष्ट हो जाता है। इस तरहका अन्न ग्रहण करनेके कारण अन्नजीवि हिन्दुस्तानी आज जीवन युद्धमें सर्वत्र पराभव स्वीकार कर रहे हैं। कम पानीमें, कम कड़ा अरवा चावलका भात तैयारकर मांड़ न निकालकर भोजन करनेसे यह "बी" वाइटामिन बहुत ज्यादा परिमाणमें मिल सकता है।

(ग) वाइटामिन "सी"।—इस जातिके वाइटामिनके अभावसे स्कर्वीकी बीमारी होती है. रोग-प्रतिरोधक-शक्ति घट जाती है, दाँत और हड्डीकी पुष्टिमें गड़बड़ी पैदा हो जाती है और बच्चेका वजन घट जाता है, शीर्णता और चिड़चिड़ा मिज़ाज प्रभृति उपसर्ग पैदा हो जाते हैं।

सब तरहके नेबू, खट्टा बैंगन (टमाटो), तरबूज, अनारस, ईख, सेव, खीरा मूँग, जव, अंकुरित चना, प्याज, बथुआ, बाँधा कोबी, आलू, मटर छीमी, दूध, दही, दहीका शरबत प्रभृतिमें "सी" वाइटामिन रहता है। पहले ही कहा गया है, कि यह पानीमें जमनेवाली चीज़ है, इसलिये रसोई करनेके समय तरकारीका पकाया पानी फेंक देनेपर या खुले बर्त्तनमें अधिक देरतक पकानेपर "सी" वाइटामिन नष्ट हो जाता है।

(घ) वाइटामिन "डी"।—इस जातिके वाइटामिनके अभावसे बच्चोंको रिकेट्स और स्त्रियोंको ओस्टियोमेलासिया प्रभृति बीमारी होती है। दाँतमें

कीड़ा लगता है, हड्डी शीर्ण हो जाती है, टेढ़ी पड़ जाती है, खाद्यमें कैलसियम और फास्फोरस आदि लवण-जातीय पदार्थ शोषण और परिपोषणके लिये वाइटामिन "डी" की आवश्यकता होती है।

धूप और काडलिवर आयलमें बहुत ज्यादा परिमाणमें "डी" है। इसलिये धूपमें खड़े होकर शरीरमें तेल या काडलिवर आयल बच्चोंको लगाना—बालक, युवक, वृद्ध सबोंके लिये ही विशेष हितकर है। मछलीका अण्डा, बकरेका मांस, अण्डेका सफेद अंश, दूध, मक्खन, बड़ी, पापड़, अँचार प्रभृतिमें वाइटामिन "डी" मिलता है। यह गरमीसे भी नष्ट नहीं होता है।

(ङ) वाइटामिन "ई"।—इस जातिके वाइटामिनके अभावसे गर्भस्थ बच्चेकी मृत्यु हो जाती है। बार-बार गर्भ-स्राव होता है, इसलिये इसे गर्भ-संरक्षक वाइटामिन कहते हैं।

ढेकीका चावल, चक्कीका आँटा, नारियल, केला, दूध, मांस, अण्डा प्रभृतिमें भी वाइटामिन "ई" मिलता है। यह भी गरमीसे नष्ट नहीं होता है।

———

# खाद्यका परिमाण

प्रत्येक जवान स्वस्थ हिन्दुस्तानियोंको रोज़ प्रोटीन ६०-७० ग्राम, फैट ५०-६० ग्राम, कार्बो-हाइड्रेट ४५०—५०० ग्राम, पानी ३-४ सेर और जरूरतके अनुसार खनिज लवण और बहुत ज्यादा परिमाणमें वाइटामिन या खाद्य-प्राणका ग्रहण करना आवश्यक है।

प्रत्येक जवान मनुष्योंके लिये लाल आँटा ६ छटाँक—ताप ११९०˚, ढेंकीका छाँटा चावल ४ छटाँक—ताप ८१८˚, दाल २ छटाँक—ताप—४००, तरकारी ६ छटाँक—ताप १०२˚. सरसोंका तेल आधा छटांक—ताप २५२˚, गुड़ चौथाई छटांक—ताप ५०˚, मछली २ छटांक—ताप ८८˚, दूध २ छटाँक ताप ७२˚, नमक कमवेशी आधा छटाँक, थोड़ा नीबू तेल ३०७˚३ ताप विशिष्ट २३ छटाँक खाद्य ग्रहण करना आवश्यक है।

उल्लिखित तालिकामें पूर्णवयस्क हिन्दुस्तानियोंके साधारण खाद्यका हिसाब दिया गया है। खाद्य ग्रहणका कोई बँधा नियम नहीं हो सकता है। प्रत्येकको व्यक्तिगत आवश्यकताके अनुसार उपयोगी खाद्य ग्रहण करना आवश्यक है।

प्रोटीन, कार्बो-हाइड्रेट और फैट खाद्यांशसे उत्तापकी सृष्टि होती है। इस उत्तापका परिमाण कैलरीके हिसाबसे ठीक किया जाता है। एक हजार ग्राम वजनके पानीका उत्ताप १ डिग्री बढ़ाना हो तो जिस परिमाणमें गरमीकी

आवश्यकता है, शरीर विज्ञानके मतसे उसे कैलरीके हिसाबसे ग्रहण किया जाता है। एक ग्राम आमिषसे इस तरहकी चार कैलरी, एक ग्राम चीनीसे चार कैलरी और एक ग्राम चर्बीसे नौ कैलरी उत्तापकी सृष्टि होती है। थोड़े परिश्रमी व्यक्तिके लिये २४०० कैलरी, ज्यादा परिश्रमी व्यक्तिके लिये २९००-३२०० कैलरी गरमीकी आवश्यकता है।

———

# खाद्यका परिमाण

प्रत्येक जवान स्वस्थ हिन्दुस्तानियोंको रोज़ प्रोटीन ६०-७० ग्राम, फैट ५०-६० ग्राम, कार्बो-हाइड्रेट ४५०—५०० ग्राम, पानी ३-४ सेर और जरूरतके अनुसार खनिज लवण और बहुत ज्यादा परिमाणमें वाइटामिन या खाद्य-प्राणका ग्रहण करना आवश्यक है।

प्रत्येक जवान मनुष्योंके लिये लाल आँटा ६ छटाँक—ताप ११९०˚, ढेंकीका छाँटा चावल ४ छटाँक—ताप ८१९˚, दाल २ छटाँक—ताप—४००, तरकारी ६ छटाँक—ताप १०२˚. सरसोंका तेल आधा छटांक—ताप २५२˚, गुड़ चौथाई छटांक—ताप ५०˚, मछली २ छटांक—ताप ८८˚, दूध २ छटाँक ताप ७२˚, नमक कमवेशी आधा छटाँक, थोड़ा नीबू तेल ३०७˚३ ताप विशिष्ट २२ छटाँक खाद्य ग्रहण करना आवश्यक है।

उल्लिखित तालिकामें पूर्णवयस्क हिन्दुस्तानियोंके साधारण खाद्यका हिसाब दिया गया है। खाद्य ग्रहणका कोई बँधा नियम नहीं हो सकता है। प्रत्येकको व्यक्तिगत आवश्यकताके अनुसार उपयोगी खाद्य ग्रहण करना आवश्यक है।

प्रोटीन, कार्बो-हाइड्रेट और फैट खाद्यांशसे उत्तापकी सृष्टि होती है। इस उत्तापका परिमाण कैलरीके हिसाबसे ठीक किया जाता है। एक हजार ग्राम वजनके पानीका उत्ताप १ डिग्री बढ़ाना हो तो जिस परिमाणमें गरमीकी

आवश्यकता है, शरीर विज्ञानके मतसे उसे कैलरीके हिसाबसे ग्रहण किया जाता है। एक ग्राम आमिषसे इस तरहकी चार कैलरी, एक ग्राम चीनीसे चार कैलरी और एक ग्राम चर्बीसे नौ कैलरी उत्तापकी सृष्टि होती है। थोड़े परिश्रमी व्यक्तिके लिये २४०० कैलरी, ज्यादा परिश्रमी व्यक्तिके लिये २९००-३२०० कैलरी गरमीकी आवश्यकता है।

———

# हिन्दुस्तानियोंके दैनिक ग्रहण करनेवाले कई खाद्यके उपादान, खाद्य-प्राण और शक्तिको सूची❀

| खाद्य | वाइटामिन या खाद्य-प्राण |  |  |  | प्रोटीन या छाना-जातीय | कार्बोहाइड्रेट या शर्करा-जातीय | फट या स्नेह-जातीय | कैलरी या शक्ति (ताप) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
|  | ए | बी | सी | डी |  |  |  |  |
| दूध और दूधकी वस्तुएँ— |  |  |  |  |  |  |  |  |
| गायका दूध | +++ | ++ | + | + | ०.६४ | १.३६ | १.०२ | १८ |
| बकरीका दूध | +++ | + | + | + | १.२१ | १.२१ | १.५३ | २० |
| भैंसका दूध | +++ | + | + | + | १.३५ | १.२४ | २.१८ | ३० |
| दही | ++ | ++ | ... | ... | १.४० | ०.८० | १.०० | १९ |
| छाना | ++ | ++ | ... | ... | ६.३ | ०.१ | ०.७ | ३२ |
| मक्खन | +++ | ... | ... | + | ०.३ | — | २३.१० | २१६ |
| घी | ... | ... | ... | ... | — | — | २८.३५ | २६३ |

❀ इस सूचोमें प्रति आउन्स ½ छटाँक ( २८.३ ग्राम ) खाद्य-शक्ति या तापका परिमाण और खाद्यका उपादान किसमें कितने परिमाणमें हैं, यह दिखाया गया है।

| खाद्य | वाइटामिन या खाद्य-प्राण ए | बी | सी | डी | प्रोटीन या छाना-जातीय | कार्बोहाइड्रेट या शर्करा-जातीय | फैट या स्नेह-जातीय | कैलरी या शक्ति (ताप) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| **तैल—** | | | | | | | | |
| सरसों या समस्त उद्भिज तेल | ० | ० | ० | ० | — | — | २८·०० | २५२ |
| मछलीका तेल | +++ | — | ... | ++ | — | — | २८·०० | २५२ |
| मांसकी चर्बी | ++ | ... | ... | ... | ०·३४ | — | २६·४० | २३६ |
| **मांस-मछली—** | | | | | | | | |
| टटकी तालाबकी मछली | ... | + | ... | ... | ५·५० | — | १·१५ | ३२ |
| तेलकी मछली | +++ | + | ... | — | ५·३२ | — | ३·१० | ५५ |
| बिना तेलकी मछली | ... | + | ... | — | ५·१५ | — | ०·२० | २२ |
| बकरेका मांस | — | + | ... | — | ७·२० | — | ०·७५ | ३६ |
| मुर्गीका मांस | + | + | ... | ... | ५·५ | — | ४·६ | ६५ |
| अण्डा | ++ | +++ | — | + | ३·७६ | ... | २·६७ | ४२ |
| **चावल, आँटा प्रभृति—** | | | | | | | | |
| मीलका साफ़ किया चावल ... | ... | ... | ... | ... | १·७६ | २६·०६ | ०·१३ | ११३ |
| बिना छांटा चावल | + | + | ० | ... | २·३० | २२·३० | ०·०८५ | ६६ |

| खाद्य | वाइटामिन या खाद्य-प्राण | | | | प्रोटीन या | कार्बोहाइड्रेट या | फट या | कैलरी या |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | ए | बी | सी | डी | छाना-जातीय | शर्करा-जातीय | स्नेह-जातीय | शक्ति (ताप) |
| भात कलमें साफ़ किया, पकाया— | | | | | | | | |
| चावलका फेन निकाला | ... | ? | ... | ... | १·४ | १६·७ | ०·३ | ६७ |
| फरुई | ... | ... | ... | ... | २·१ | १९·४ | ०·३ | १०८ |
| चिवड़ा | + | + | ... | ... | १·७ | २१·६ | ... | ६४ |
| लाल आँटा | + | ++ | ० | ... | ३·६० | २०·३५ | ०·५४ | १०२ |
| सफेद मैदा | ० | — | ० | ... | ३·१४ | २१·५४ | ०·३७ | १०२ |
| सूजी | + | +++ | ० | ... | ४·२० | १४·२० | ०·६८ | ८० |
| दाल— | | | | | | | | |
| दाल | + | ++ | ० | ... | ६·५० | १६·२० | ०·९९ | १०० |
| चना | + | ++ | ० | ... | ५·७० | १५·३० | १·३० | ९६ |
| सोयाबीन | + | ++ | ० | ... | ९·६० | ९·५० | ४·७० | ११९ |
| मीठे पदार्थ— | | | | | | | | |
| सफेद चीनी | ० | ० | ० | ... | — | २८·३० | — | ११३ |
| लाल चीनी | | — | ... | ० | ... | २६·८९ | — | १०८ |

| खाद्य | वाइटामिन या खाद्य-प्राप्य | | | | प्रोटीन या छाना-जातीय | कार्बोहाइड्रेट या शर्करा-जातीय | फैट या स्नेह-जातीय | कैलरी या शक्ति (ताप) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | ए | बी | सी | डी | | | | |
| गुड़ | ० | — | ० | ... | ०.०८ | २५.०३ | — | १०० |
| शहद | — | — | ... | ... | ०.११ | २०.२१ | — | ८१ |
| मूल— | | | | | | | | |
| गोल आलू | — | + | + | ... | ०.७० | ८.१५ | ०.०४ | ३६ |
| शकरकन्द | ++ | + | ++ | ... | ०.२ | ६.० | ०.६ | ३४ |
| कच्चू | ... | + | + | ... | ०.३ | ५.७ | — | २५ |
| मूली | — | + | + | ... | ०.२८ | ०.६६ | ०.०३ | ५ |
| प्याज़ | — | ++ | | ... | ०.३७ | ३.०६ | ०.०३ | १४ |
| फल— | | | | | | | | |
| केला | — | + | + | ... | ०.४५ | २.२६ | ०.०३ | ११ |
| अंगूर | ... | + | — | ... | ०.१७ | ०.६३ | ३.०३ | १७ |
| पपीता | + | + | +++ | ... | ०.१६ | ०.१० | ... | १ |
| नारङ्गी | + | + | +++ | ... | ०.२५ | २.६६ | ०.०३ | १२ |
| आम | + | ... | ++ | — | ००.४ | ५.२० | ०.२२ | २३ |
| नारियल | + | ++ | ... | + | १.६१ | ७.९० | १४.३१ | १६७ |

| खाद्य | वाइटामिन या खाद्य-प्राण | | | | प्रोटीन या छाना-जातीय | कार्बोहाइड्रेट या शर्करा-जातीय | फट या स्नेह-जातीय | कैलरी या शक्ति (ताप) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | ए | बी | सी | डी | | | | |
| **तरकारी—** | | | | | | | | |
| फूलकोबी | + | + | + | ... | ०·५४ | १·६७ | ०·०६ | ९ |
| बाँधा कोबी | +++ | ++ | +++ | ... | ०·३६ | १·२७ | ०·०२ | ७ |
| बैंगन | ... | + | + | ... | ०·२५ | १·४४ | ०·०६ | ८ |
| बथुआ शाक | +++ | +++ | +++ | ... | ०·५१ | ०·८२ | ०·०६ | ६ |
| विलायती बैंगन | — | +++ | +++ | ... | ०·२० | १·२७ | ०·०२ | ६ |
| तरोई | ... | + | + | ... | ०·५१ | १·७० | ०·२३ | १२ |
| **बादाम—** | | | | | | | | |
| चीना बादाम | — | ++ | ० | ... | ७·३० | ६·९० | १०·६२ | १५५ |
| काबुली बादाम | — | ++ | ० | ... | ५·२६ | ४·३० | १५·६६ | १८२ |
| अखरोट | + | +++ | ० | ... | २·८५ | ३·६६ | १६·६२ | २११ |
| **जलपान—** | | | | | | | | |
| सन्देश | ० | ० | ० | ... | ५·४० | १२·०० | ६·०० | १२४ |
| चाय | ० | ० | ० | ... | ... | ... | ... | ... |

# परिशिष्ट ( क )

## परमाणु-पात या शक्ति-विकासवाद

( "एक बून्द दवासे लाभ क्यों होता है ?"—
पृष्ठ १४८ की टीका देखिये )।

"परमाणु ही निखिल ब्रह्माण्डका सूक्ष्मतम जड़ उपादान है। जड़ जगतके उपादान कारण परमाणुओंका न तो विभाग हो सकता है और न उनका नाश ही हो सकता है ( या नित्य है ); इतनेपर भी सभी नैसर्गिक कार्यों का ( जैसे—मेघ, बिजली, अन्धड़, भूमिकम्प प्रभृति ) के यही मूल हैं।" प्राचीन दर्शनकार महर्षि कणादसे लेकर प्रतीचीन महात्मा डल्टन प्रमुख वैज्ञानिकतक सभी प्रायः इसी सिद्धान्तपर पहुँचे हैं, पर जड़ परमाणुका यह माहात्म्य मालूम होता है, कि अब ठहर नहीं सकता :—

( १ ) वस्त्र, घर, पानी, भाफ़, वृक्ष, जीव, देह प्रभृति सभी पदार्थ छिद्र-भरे, सङ्कोचनशील और विभाज्य है अर्थात् बाँट दिये जा सकनेवाले हैं, इसीसे विद्वानोंका अनुमान है, कि सभी पदार्थ सूक्ष्म कणोंसे गठित हैं। इन सूक्ष्म-कणिकाओंका नाम "अणु ( Molecules )" है। जैसे—एक बून्द जलका भाग करते-करते जब ऐसे एक सूक्ष्मांशमें पहुँच जाता है कि उसका फिर भाग नहीं हो सकता—तो इसी क्षुद्रतम कठिन

अंशका नाम "पानीका अणु" है अर्थात् ऐसे करोड़ों अणुसे एक बून्द पानी तैयार होता है। इसके अलावा रासायनिक प्रक्रियाके द्वारा पानीका विश्लेषण करनेपर जब "उद्जान (hydrogen)" और "अम्लजान (oxygen)" नामक दो वाष्प पाये जाते हैं, तब ऐसा भी अनुमान करना असङ्गत नहीं है, कि जलके प्रत्येक अणुमें उद्जान और "अम्लजानके अणु अवश्य ही वर्त्तमान हैं—इस अणुके अणुको "परमाणु (atoms)" कहते हैं। अतएव, सभी यौगिक पदार्थ "अणु" के समष्टि-मात्र हैं और सभी अणु परमाणुके समष्टि है (जैसे—पानीके प्रत्येक अणुमें दोके हिसाबसे "उद्जान परमाणु" और एकके हिसाबसे "अम्लजान-परमाणु" विद्यमान रहते हैं) इससे मालूम होता है, कि पदार्थ मात्रमें ही सान्तरता (छेद), विभाज्यता (भाग हो सकना) प्रभृति धर्म देखकर पदार्थ विद्यामें "अणुकी" कल्पना की गयी है और कई मूल पदार्थके परस्पर संयोगसे सभी यौगिक पदार्थ* उत्पन्न हुए हैं—यही

* जो पदार्थ एक उपादानसे बने हैं, जिन्हें तोड़नेपर दो या उससे अधिक पदार्थ नहीं पाये जाते, उन्हें मौलिक पदार्थ (elements) कहते हैं। जैसे—सोना, पारा, उद्जान प्रभृति सत्तर मूल पदार्थ हैं।

और जिन पदार्थोंका विश्लेषण करनेपर दो या उससे अधिक मूल पदार्थ पाये जाते हैं, उन्हें यौगिक पदार्थ (compounds) कहते हैं, जैसे—जल, एक यौगिक पदार्थ है, क्योंकि पानीका विश्लेषण करनेपर "उद्जान" और "अम्लजान" नामके दो वाष्प इसमें पाये जाते हैं, (कहना वृथा है, कि ये दोनों पदार्थ "जल" से एकदम अलग है)।

समझानेके लिये पाश्चात्य रसायन शास्त्रमें "परमाणुकी" कल्पना हुई है। वास्तवमें "अणु" और "परमाणु" का अस्तित्व हमारा अनुमान मात्र है।

(२) वास्कोविच, फैराडे प्रभृति भुवन-विख्यात बहुतसे गणितज्ञ, पदार्थ-विद्यावित् और रसायन-वेत्ताओंने नाना प्रकारकी परीक्षाओं और गवेषणाओंके बाद एक स्वरसे यह मीमांसा की है, कि "**जड़पदार्थ**" केवल बल-केन्द्र-समवाय है—अच्छेद्य कणिकाएँ किसी तरह भी "जड़" का गठन नहीं कर सकतीं (What is constitutive of matter is not indivisible particles, but mere centres of force)"। इसके अलावा ब्रिटिश सायन्स ऐसोसियेशनके भूतपूर्व सभापति सर्व-विज्ञान-विशारद सर विलियम क्रूक्स साहबने प्रमाणित किया है, कि **कठिन** (Solid), **तरल** (Liquid) और **वायवीय** (Gaseous)—इन तीन प्रकारकी अवस्थाओंके सिवा पदार्थोंकी और भी एक अवस्था है। पदार्थोंकी यह चतुर्थ या **तेजोमय** (radiant) अवस्थाकी पर्यालोचना करनेपर भी स्पष्ट मालूम होता है, कि "जड़ या अचल परमाणु" कभी भी इस विश्वका उपादान कारण नहीं हो सकता।

परन्तु पाठक यह कह सकते हैं कि यह तो अठारहवीं या उन्नीसवीं शताब्दीकी बात है। अतएव, इसकी भी कुछ आलोचना होनी चाहिये, कि इसपर बीसवीं शताब्दीका विज्ञान क्या कहता है—

(३) आजकलके वैज्ञानिकोंमें यह बात जड़ जमाती नहीं दिखाई देती, कि परमाणु पदार्थ मात्रके ही अविभाज्य चरम अंश हैं। विख्यात प्रोफेसर लै-बोनका कथन है, कि जिसे हमलोग जड़-पदार्थ कहते हैं, उसके अति सूक्ष्म-प्रति-कणिकाके भीतर भी एक शक्ति (energy) छिपी हुई है, उन्हें यदि बाहरसे शक्ति न भी मिले तो भी वे आप-ही-आप बढ़ सकते हैं। जब कोई जड़ पदार्थ किसी कारणसे चूर्ण-विचूर्ण हो जाता है, उस समय उसके परमाणुको इस छिपी हुई शक्तिका विकास होता दिखाई देता है। सूर्यका तेज और बिजली भी इसी भावसे उत्पन्न हैं। जड़ वस्तु (matter) और शक्ति (force) एक ही पदार्थकी दो विभिन्न मूर्त्तियाँ हैं। जब परमाणुगत शक्ति (intra atomic energy) अचल भावसे विराजमान रहती है, उस समय वे जड़ पदार्थ रहते हैं, जब वह सचल भावसे विराजित रहती है, तब वह तेज़, आलोक, विद्युत इत्यादिके रूपमें रहती है।—(तत्वबोधिनी-पत्रिका बैशाख १८२९ शाके देखिये।)

(४) वैज्ञानिकोंकी बातोंके भावसे इतना ही आभास मिलता है, कि जिसे हम "जड़" कहते हैं, वह वास्तवमें जड़ नहीं है, निरन्तर गतिशील ईथर (æther) स्थित शक्ति केन्द्र पुञ्ज है।* एक वैज्ञानिक † तो यहाँतक आगे बढ़ गये हैं,

* Karl Pearsons "Grammar of Science" 2nd Ed. Ch. VII. देखिये।

† Gustave le Bons "Evolution of matter" देखिये।

कि उनके मतसे "जड़" शक्ति-संघात, परमाणु विश्लेषण द्वारा शक्तिका उद्भावन हो सकता है और नये आविष्कृत रेडियम (Radium) की क्रिया इसी श्रेणीका कार्य है। × × × "जड़" शक्ति संघात होनेपर भी वह शक्ति उसमें छिपे भावसे रहती है। उसका प्रकाश केवल अवस्था विशेषमें ही होता है।" कलकत्ता विश्व-विद्यालयके भूतपूर्व वाइस चेन्सलर सर्वजन समादृत बङ्गालके अति उज्वल रत्न परलोकगत सर गुरुदास बन्दोपाध्याय (Kt.) M. A. DL. Ph. d. महोदय लिखित "ज्ञान और कर्म" देखिये।

(५) बीसवीं शताब्दीके प्रारम्भमें (१९०२ ईस्वीमें) क्युरी दम्पति (Mr. & Madame Pierre Currie) ने रेडियमका आविष्कारकर वैज्ञानिक जगतको स्तम्भित कर दिया है। यह मौलिक पदार्थ एक किरण-विशिष्ट पदार्थ है, ताप, ज्योति, वाष्प, इससे लगातार निकाला करते हैं, पर अबतक यह नहीं मालूम हुआ कि इसका भार अणुभर भी घटता है। उद्भिद या जीव-देहमें कुछ देरतक रेडियमकी रश्मि लगा रखनेपर इसकी विलक्षण शक्ति प्रकट होती है— छोटे वृक्ष लता आदि ध्वंस हो जाते हैं, मनुष्यका चमड़ा जल जाता है और पींजड़ेमें बन्द, पक्षी और चूहे आदि प्राणी पक्षाघातग्रस्त और अन्तमें नष्ट हो जाते हैं (*the Pall Mall Magazine* Oct. 1903, *Raues Experiments* 1904; *British Medical Journal* Sept. 21. 1907 देखिये) और रेडियमसे तर हवा सेवन करनेपर सन्निपात आराम होता

है ( The *Berlin Radium Emanatoria Reports* and the Indian Daily News for Nov. 6. 1911 देखिये ) इस स्थानपर ऐसा कहना शायद असङ्गत न होगा, कि पियरी कुरी साहबके पिता और पितामह विख्यात होमियोपैथिक चिकित्सक थे। एक ग्रेन रेडियमका मूल्य छः हजार रुपयेसे कम नहीं है और समस्त भूमण्डलमें कुल चार आउन्स रेडियम वर्त्तमान है।

१९१८ ईस्वीमें अमेरिकाके मूर साहब ( Dr. R. N, Moore, of United states Burean of Mines ) ने "मेसोथोरियम" ( Mesothorium ) नामक एक धातुका आविष्कार किया है। यह पदार्थ ब्रेजिल देशके Monazite आकारमें मिट्टी मिली धातुके आकारमें प्राप्त होता है। इससे भी रेडियमकी तरह ही किरणें हमेशा निकलती हैं, इसलिये इसे भी रेडियमका प्रतिद्वन्द्वी कहा जा सकता है, पर इसकी किरणें रेडियमकी किरणोंकी तरह देरतक नहीं विकीर्ण हुआ करतीं। रेडियम रश्मि दो हजार वर्षोंतक विकीर्ण हो सकती है; पर मेसोथोरियम रश्मिकी परमायु एक या दो वर्ष-भर है, जो हो, इसकी रश्मिके प्रयोगसे भी कितने ही रोग आरोग्य हो रहे हैं। इसका मूल्य थोड़ा है। इसलिये चिकित्सकोंको आशा होती है कि समय पाकर इसकी सहायतासे दरिद्र मनुष्य भी आरोग्य हो सकेंगे।

( ६ ) कुछ दिन पहले रसायन शास्त्रमें यही शिक्षा दी जाती थी, कि न्यूनाधिक्य सत्तर मूल पदार्थोंसे इस जगतका

निर्माण हुआ है ; परन्तु बीसवीं शताब्दीका आविर्भाव होनेपर विज्ञानाचार्योंने बहुत-सी परीक्षाओंके बाद बाध्य होकर यह कहना आरम्भ किया है, कि सत्तर या उससे भी अधिक मूल पदार्थ नहीं—बल्कि एक ही मूल पदार्थसे इस ब्रह्माण्डको रचना हुई है। उसका नाम **तड़िताणु** या तड़ित बिन्दु ( एलेक्ट्रन—electron ) है।* अब किसी-किसीके मतसे ये एलेक्ट्रन विद्युत्पन्न जड़-कणिका अर्थात् "वस्तु" या matter

* १७४६—१७४७ पृष्ठोंमें कहा गया है, कि पदार्थका लगातार विभाग करते-करते अन्तमें एक ऐसी अवस्था आ पहुँचती है, जब उनका फिर विभाग नहीं हो सकता। इसीका नाम "परमाणु" कल्पित किया गया है। एक उद्‌जान परमाणु ( hydrogenatom ) को अपेक्षा छोटा और कुछ भी हो नहीं सकता। यही अभीतक माना जाता था, पर अन्तमें एक दिन ऐसा आ पहुँचा, जब वैज्ञानिकोंने स्पष्ट समझ लिया कि पदार्थके गठनतत्त्वका पता इतने सहजमें नहीं लग सकता। सूर्यको घेरकर जिस तरह ग्रह-उपग्रहोंका समूह चक्कर लगाया करता है ( और इन सबको लेकर जिस तरह सौर-जगत बना है ), उसी तरह एक परमाणुके भीतर संयोग तड़ितयुक्त ( positive electrons ) एक कणिकाको घेरकर वियोग तड़ितयुक्त ( negative electrons ) को असंख्य छोटी-छोटी कणिकायें बहुत वेगसे घूमती-फिरती हैं, इनका ही नाम तड़िताणु ( electrons ) है। रेडियम परमाणु आपसे आप ही टूटते जाते हैं और उसीसे तड़िताणु बड़े वेगसे बाहर निकलते हैं। इनके नाना प्रकारके वेग होते हैं—किसीका कम और किसीका अधिक। एक द्रुतगामी तड़ितकण जभी वायु भेदकर चला करता है, तभी उसका वेग मन्द पड़ जाता है। [ इस प्रसङ्गमें Sir E. Rutherfords Lecture on the Structure of Matter at British Association Edinbergh 1921 देखिये। ]

हैं और किसी-किसीके मतसे वे स्वयं ही तड़ित या मूर्त्तिमान विद्युत (अर्थात शक्ति या energy) हो रहे हैं ; परन्तु यह सब मानते हैं, कि सृष्टिका मूल उपादान इलेक्ट्रन है। इलेक्ट्रनका गठनतत्व घोर अन्धकारमें छिपा रहनेपर भी उसका आयतन आदि बहुत कुछ निरूपित हो गया—हजार इलेक्-ट्रनोंकी समष्टि एक हाइड्रोजेन परमाणुके आयतन ( size ) या गुरुत्व ( weight ) के बराबर होती है और उसका वेग अर्थात् गति ( velocity ) रोशनीके वेगके दो तृतीयांश होती हैं। एक फ्रेञ्च वैज्ञानिकके मतसे परमाणुका व्यास १०—७mm ( अर्थात् एक मिलिमिटरका करोड़ अंश है ) और इलेकट्रनका व्यास १०—८८mm होता है। वास्तवमें परमाणु सब कितने ही तड़ित बिन्दु ( electric points ) की समष्टि-मात्र हैं। इन बिन्दुका आयतन हमलोग हृदयङ्गम भी नहीं कर सकते। दैर्घ्य विस्तार-वेध-विहीन ज्यामितिक बिन्दु जिस तरह मानस-चक्षुमें केवल अनुभव ही होते हैं, उसी तरह परमाणुके उपादान ये तड़ित बिन्दु ( electrons ) भी हैं। इनके आकार आदिको कल्पना-शक्तिमें धारणा करनेके लिये गणितकी जीवनी-शक्ति ओष्ठ-प्रान्तमें दौड़ पड़ती है। लार्ड केलविन कहते हैं, कि एक बूंद पानीको पृथिवी समझकर यदि उसकी परिधि २४००० मील स्थिर की जाये, तो उसके परमाणु इस कल्पित आयतनकी तुलनासे बन्दूककी गोलीकी तरह होंगी ; इसके अलावा इस परमाणुको १६० फीट लम्बा, ८० फीट चौड़ा और ४० फीट ऊँचा एक मकान मान लिया

जाये तो उसके अङ्गीभूत तड़ितकण एक-एक फुलस्टाप (.) की तरह होंगे। इस सम्बन्धमें कलकत्ता विश्वविद्यालयके भूतपूर्व विज्ञान-परीक्षक परलोकगत अध्यक्ष रामेन्द्रसुन्दर त्रिवेदी M. A. महाशयने कहा है :—

"......परमाणुकी अपेक्षा सूक्ष्मतर पदार्थ मानो इस संसारमें और कुछ नहीं है। अब पता लगता है......परमाणु तोड़कर टुकड़े मिल सकते हैं। एक-एक टुकड़ा कितना सूक्ष्म होता है! इन कणिकाओंकी चाल-ढाल बड़ी अद्भुत है। इनके लिये एक सेकेण्डमें एक लाख मील जाना भी कोई असम्भव नहीं है, कभी-कभी तो ये अपनेहीके समान वेगसे बड़े झोंकसे चलते हैं। नये आविष्कृत रेडियमके परमाणु भङ्ग-प्रवण हैं, उनके परमाणु बराबर बाहर निकला करते हैं। उनका भी वेग कितना प्रबल रहता है? सभी परमाणुओंके भीतर ये सब कणिकाएँ सैकड़ों या हजारोंकी संख्यामें अड़ी हैं, पर वे क्यों अड़ी रहना नहीं चाहती हैं? वे भीतरकी ओर आबद्ध रहनेपर भी केवल वेगसे घूमती हैं और आकाश-रूपी समुद्रमें आघात कर आलोककी तरंगें फैला देती हैं। सुविधा मिलते ही वे बन्धन-मुक्त होकर बाहर निकल आती हैं।......जिस बिजली या इलेक्ट्रिसिटी द्वारा मनुष्य इन सौ बरसोंसे इतने काण्ड कर रहा है, उसका स्वरूप वह बिलकुल ही नहीं जानता। अब मालूम होता है, कि जड़ परमाणुकी ये सूक्ष्म कणिकाएँ उस बिजलीके सिवा और कुछ नहीं है। यह कहना भी कठिन है, कि ये सूक्ष्म कणिकाएँ जड़ पदार्थ हैं या नहीं। तड़ित

जड़ पदार्थ हो या न हो, जड़ पदार्थ तड़ित कणोंसे निर्मित अवश्य है। जगतमें केवल तड़ित ही तड़ित है, यही जड़ पदार्थका उपदान है ; परन्तु हमारी भाषा क्रमशः दुर्गम होती जाती है। विज्ञान यदि बुद्धिमें न समाये, तो वह अज्ञान हो जाता है। अतएव यहीं समाप्त कर देना श्रेयस्कर है।"—प्रकृति १९०९ ईस्वी, संस्करण १७८-१७९ पृष्ठ देखिये।

वास्तवमें वे इलेक्ट्रन (या तड़ित बिन्दु) सब तरहकी शक्तिके (energy) आधार हैं अर्थात् प्राचीन कणाद ऋषिका और प्रतीचीन डल्टन साहबका "परमाणुपुञ्ज (atoms)" इस तड़ित बिन्दुसे ही गठित है।* तड़ित स्वयं ही शक्तिमय पदार्थ है, तड़ितके कार्य द्वारा ही परमाणुओंका संयोग वियोगादि होकर हजारों ब्रह्माण्ड बनते और सभी नैसर्गिक कार्य हुआ करते हैं। एक-एक परमाणुमें करोड़ों इलेक्ट्रन आस-पास रहते हैं—परस्पर विच्छिन्न इलेक्ट्रन-समूह स्थिर आकाश (æther) सागरमें बराबर इधर-से-उधर दौड़ा करते हैं, दो इलेक्ट्रन कभी एकदम नहीं मिल जाते या एक

---

* मैकेन साहब वर्त्तमान युगके एक विख्यात जड़वाद प्रचारक हैं। उन्होंने भी इस मतका समर्थन किया है। वे कहते हैं कि प्रत्येक परमाणु ही बता रहा है कि वह तड़ित बिन्दुओंकी समष्टि है और प्रत्येक तड़ित बिन्दु (या इलेक्ट्रन) शक्तिके विशाल भण्डार (*Reservoir of energy*) है। *Mc. Cabes Evolution of Mind*) नामक पुस्तकका १४ वाँ पृष्ठ देखिये।

दूसरेसे नहीं सटते और प्रत्येक इलेक्ट्रनके बीचमें कुछ-न-कुछ स्थान खाली रहता है। उस प्रदेशमें कोई दूसरा इलेक्ट्रन प्रवेश नहीं कर पाता।

(७) लगातार बहुत तरहकी परीक्षा करनेपर, हालमें कैम्ब्रिज-ट्रिनिट कालेजके अध्यापक स्ट्रट (Strut) साहबने कहा है कि थोड़ा-सा रेडियम-ब्रोमाइड एक कांचकी नलीमें रखकर धीमा-धीमा ताप देनेपर उससे बहुत थोड़ी भाफ़ निकला करती है। इस वाष्पका घन-परिमाण आल्पीनके माथेके घन-परिमाणकी अपेक्षा अधिक नहीं होता। इस निकली हुई भाफ़में, उसका कई लाख-गुण वायु मिल जानेपर भी विशुद्ध रेडियमके सभी गुण इस मिश्र-पदार्थमें मौजूद रहते हैं। इसकी अद्भुत शक्ति और बहुत अधिक कार्यकारिता देखकर चकित हो जाना पड़ता है—इसके प्रयोगसे शरीरके तन्तु ध्वंस करनेवाले दूषित जखमकी बीमारी आराम हो जाती है। अन्यान्य विज्ञान-वेत्ताओंने नाना प्रकारकी परीक्षाओंके बाद निःसंशय-रूपसे प्रमाणित किया है, कि उसमें आँखसे न दिखाई देनेवाला एक प्रकारका सार "इकट्ठा" होता है। अध्यापक स्ट्रट कहते हैं, कि इस सारकी अन्तर्निहत शक्तिके विषयमें सोचनेपर विस्मय होता है (The Becquerel Rays)।

(८) जिस भीषण सूक्ष्म विषसे खसड़ा, चेचक, मैलेरिया, हैज़ा, इन्फ्लुएञ्जा या प्लेग रोग उत्पन्न होते हैं, उसे क्या

कभी किसीने इन आँखों देखा है या तौल या माप-जोखसे उसका परिमाण आदि निर्द्धारित कर सकते हैं ; पर आँखोंसे अगोचर, इस दुर्दमनीय शक्तिको परास्त करनेके लिये आज समस्त सुसभ्य जगतकी राज-शक्ति लगी हुई है।

(८) प्राणी-विद्या-विशारदोंने ( Biologist ) प्रमाणित किया है, कि "जीवोज ( Protoplasm )" ही जीव-शरीरका भौतिक उपादान है—यही जीवाणु-कोषका आदिम उपादान है ( अर्थात् उद्भिद और प्राण-देहका मूल उपादान Material basis of life ) ; जीवाणु-कोषका यह "जीवोज" सुश्रृङ्खल अवस्थामें रहनेपर, उसे हमलोग "स्वस्थ" कहते हैं और जब यह विश्रृङ्खल हो जाता है, तब उसको "रोग" कहते हैं। उत्तेजक पदार्थोंसे जीवनकी क्रियाशीलता परिवर्त्तित की जा सकती है ; इसलिये, जीवनी-शक्तिकी विश्रृङ्खलता ( या ह्रासावस्था ) होनेपर उत्तेजक पदार्थों से जीवनी-शक्तिकी क्रिया बढ़ायी जा सकती हैं। अतएव, औषधोंको जीवोजका रासायनिक उत्तेजक ( Chemical Stimulii )" या जीवनी-शक्तिकी क्रिया बढ़ानेवाला सोचना असङ्गत नहीं है। "शक्तिशाली उत्तेजक ( a large stimulas )" द्वारा जीवनकी क्रियाशीलता रुकती है और अपेक्षाकृत "न्यून-शक्तिशाली उत्तेजक" द्वारा जीवनी-शक्तिकी क्रियाशीलता बढ़ जाती है।

अब यदि रोग होनेपर सदृश-विधानवाले यह सोचें, कि बहुसंख्यक या अल्पसंख्यक जीवाणु-कोषके "जीवोज" विश्रृङ्खल

अवस्थामें जा पहुँचे हैं, तो उनका अनुमान आयोक्तिक नहीं कहा जा सकता। हमलोगोंने ग्रन्थके आरम्भ ( पृष्ठ संख्या १२८ ) में कहा है, कि स्वस्थ शरीरमें कोई दवा सेवन करनेपर शरीरमें जो सब लक्षण उत्पन्न होते हैं, वैसे लक्षणवाले रोगोंमें उस दवाका बहुत थोड़ी मात्रामें प्रयोगकर उस रोगको आराम करनेका नाम होमियोपैथी है अर्थात् जीवाणु-कोषके जीवोज विशृङ्खल होनेपर सूक्ष्मांशमें विभाजित होमियोपैथिक औषध सेवन करनेपर जीवनी-शक्तिकी क्रियाशीलता बढ़ जाती है या रोगी-देह आराम हो जाया करती है ; यदि होमियोपैथिक-वाले ऐसी आशा करें, तो भित्तिहीन नहीं है। अतएव, स्वस्थ शरीरमें होमियोपैथिक परीक्षित औषध वेशी मात्रामें देनेपर रोग क्यों बढ़ता है और सूक्ष्म मात्रामें प्रयोग करनेपर क्यों आराम होता है ( पृष्ठ १२६—१२७ देखिये )। यह परम-तत्व मालूम करनेके कारण प्रकृत होमियोपैथ जरा भी विचलित हुए बिना शान्त तथा आश्वस्त चित्तसे अपने कर्त्तव्य पालनमें सदा लगा रहता है और होमियोपैथीमें आस्थाहीन अथच सत्यान्वेषी चिकित्सक अनायास ही परीक्षाकर देख सकता है कि सुनिर्वाचित होमियोपैथिक दवा अधिक मात्रामें प्रयोग करनेपर रोग बढ़ता है या नहीं ? दवा सूक्ष्म मात्रामें प्रयोग करनेपर रोग आरोग्य होता है, कि नहीं ? कुछ दिनोंतक धीर-भावसे इसी तरह परीक्षा करने बाद यदि उसे यह विश्वास हो जाये, कि उल्लिखित तत्व सत्यपर प्रतिष्ठित है, तो हमलोग उसे विनीत-भावसे अनुरोध करते हैं, कि वे

होमियो-चिकित्सा-प्रणाली अवलम्बनकर सूक्ष्मतम ( पृष्ठ १२९ की पाद-टीका देखिये ) औषधके शक्तितत्वके सम्बन्धमें गवाही देकर जगतका कल्याण करें।

(१०) सभी जानते हैं; कि आजकलके ( Pasteur's Kouch Von. Behring ) वगैरह विख्यात प्राचीन सम्प्रदायके चिकित्सकोंकी रक्ताम्बुज ( antitoxin ) चिकित्सा-प्रणालीमें सूक्ष्माणु सूक्ष्मांशमें विभाजित औषध प्रयोग हुआ करता है और इसीके द्वारा पागल कुत्ता आदिके काटे घाव, यक्ष्मा, डिफ्थीरिया, धनुष्टङ्कार प्रभृति दुःसाध्य रोग आरोग्य होनेके कारण जगतका अशेष उपकार हो रहा है; पर सम्भव है कि बहुतसे आदमी यह नहीं जानते हैं कि सभी अज्ञेय महोदयगण ( विशेषकर डाक्टर बैरिङ्ग ) ने एक वाक्यसे सबके सामने स्पष्ट शब्दोंमें होमियोपैथिक डाल्यूशनकी उपकारिता और सारवत्ता स्वीकार की है ( Beitrage Zur Experimenteller Thera Heft II, by Prof. E. Von Behring Berlin 1906 देखिये )।*

* Here is a free English translation of interesting passages:—Thirteen years ago I (Von Behring) demonstrated before the Berlin Physiological Society the immunising action of my "Tetanus-antitoxin" in *infinitesimal dilution* and spoke of the production of the serum by treating animal with a poison which *acted the better the more it was diluted.* ××××, Gentlemen......if I

(११) शिकागो विश्वविद्यालयके विज्ञानाचार्य मल्लिकैन और गेल इन दोनों साहबोंके मतसे सब तरहके परमाणुमें ही प्रभूत परिमाण-शक्ति छिपी हुई हैं (vide their First Course in Physics page 142; यह पहले कलकत्ता विश्वविद्यालय द्वारा निर्वाचित कालेजोंकी पाठ्य-पुस्तक थी), तो सूक्ष्मांशमें विभाजित होमियोपैथिक दवाओंके परमाणुओंमें भी यदि यह छिपी रहे, तो कोई विचित्र बात नहीं है।

कहना वृथा है, कि पूर्वोक्त विद्वानोंमें कोई भी सदृश-विधानवादी नहीं है या होमियोपैथिक शक्ति-तत्वकी पोषणके लिये उन्होंने लेखनी न उठाई थी।

(१२) लिवरपुलके डाक्टर हेवर्ड (Hayward) साहबका कथन है, कि "परमाणु ही जड़-पदार्थका सूक्ष्मतम अंश है"—यह शिक्षा कुछ दिन पहले दी जाती थी; पर विद्युत-कणके साथ तुलना करनेपर एक-एक परमाणु बहुत ही बड़े हैं—प्रत्येक परमाणुमें स्थित तड़ित-बिन्दुओंमें आपसमें इतना अन्तर या आकाश अर्थात् शून्य-स्थान (space) पड़ा है, कि सौर-जगतके महाकाशमें अपने-अपने कक्षमें प्रचण्ड

---

had set myself the task of rendering an incurable disease curable by artificial means and should find that only the road of *Homœopathy* led to my goal. I assure your dogmatic considerations would never deter me from taking that road.

वेगसे भ्रमण करनेवाले ग्रहोंकी तरह वे तड़ित-बिन्दु बिना किसी बाधाके बड़े वेगसे इस परमाणुके भीतर ही लगातार चक्कर लगाया करते हैं। (Dr. C. W. Hayward's paper on "Loss" *in the British Hom. Journal* for Feb. 1911. F. B. Grosvener M. A. M. D. डाक्टर साहबका article "Matter and Medicine" in the Homœopathic Recorder for August 1916 देखिये); Vide also *Mysteries of the atom* by E. Hendrick. Dr. Sc. *Homœ world* (Jan. 1923 pp. 5-7), besides the valuable articles on *Electrons* recently contributed by Prof. Niels Bohr (Noble prize holder 1922), J. J. Thompson, Rutherford, Curie, Seddy, Entsin, Plack, Aston, Michelson, Millikan, Gilbert, Lewis and Langmeir.

(१३ इस स्थानपर हम आजीवन विज्ञान दर्शन साहित्य प्रेमिक चिन्ताशील आचार्य स्वर्गीय त्रिवेदी महाशयकी कई बातें उद्धृत किये बिना नहीं रह सकते—होमियोपैथिक चिकित्साको अधिकांश मनुष्य एकदम अवैज्ञानिक कार्य समझते हैं। अन्य देशोंके सम्बन्धमें तो हम कुछ नहीं कह सकते, परन्तु हमारे इस देशमें होमियोपैथीके साथ विज्ञान-चर्चाका एक घनिष्ट सम्बन्ध घटना क्रमसे आ मिला है। बङ्गालके गौरव मनस्वी डाक्टर महेन्द्रलाल सरकार

जिस तरह एक ओर बङ्गालमें होमियोपैथिक चिकित्साकी जड़ जमा गये हैं, उसी तरह उन्होंने विज्ञान चर्चाकी प्रतिष्ठाके लिये भी अपना जीवन पात कर दिया है। × × × × जिन्होंने इस देशमें होमियोपैथीके प्रचारके लिये जीवन समर्पण किया है, उनमेंसे कितनोंको ही साधक कहा जा सकता है। डा० महेन्द्रलाल सरकार भी एक साधक थे। इस साधनामें एक गौरव है। चारों ओरके मनुष्य व्यङ्ग करते हैं, दिल्लगी करते हैं, पर उस व्यङ्ग विद्रूपको तुच्छ मानकर एकाग्रनिष्ठा और श्रद्धाके साथ होमियोपैथीकी साधना करनी पड़ती है। एकनिष्ठ श्रद्धा हुए बिना यह साधना अग्रसर नहीं होती। यह श्रद्धा अकसर अन्धश्रद्धामें परिणत हो जाती है। इसमें भी क्षोभका कोई कारण नहीं है, क्योंकि इस अन्धश्रद्धाके मूलमें एकनिष्ठ श्रद्धा मौजूद रहती है। × × × × होमियोपैथिक डाक्टरोंकी इस अन्धश्रद्धाका दृष्टान्त आपमेंसे बहुतोंने देखा होगा और मन-ही-मन हँसे भी होंगे। × × × आप इसे अन्धश्रद्धा यदि कहना चाहें तो कहें, पर मुझे इसमें साधककी एकमात्र निष्ठाका परिचय प्राप्त होता है। इस एकाग्रता और इस वायस-निष्ठाके बिना साधना नहीं होती। आपलोग इस देशके वैष्णवोंकी अन्धश्रद्धाकी दिल्लगी उड़ाया करते हैं; अन्धश्रद्धालु वैष्णव दूसरे देवताओंकी बात भी नहीं करता। वहाँ भी मूलमें वही एकनिष्ठ व्यक्ति है। विज्ञान चर्चामें जो अपना जीवन बिताया करते हैं; उनमें ऐसे अन्धश्रद्ध साधक बहुत कम दिखाई देते हैं। वे विज्ञानको

हो आनन्द और विज्ञानको ही ब्रह्म-स्वरूप यदि मान लें तो आपको आश्चर्य न करना चाहिये। ऐसी साधना हुए बिना सिद्धि नहीं प्राप्त होती।

"मैं यह नहीं जानता कि होमियोपैथिक विज्ञान सङ्गत है या नहीं है; पर विज्ञान चर्चाका मेरा कुछ अभ्यास है, पर मैं भिक्षार्थी भर हूँ—सिर्फ विज्ञान-भिक्षु। भिक्षाकी झोली कन्धे पर रख विज्ञानाचार्यों के दरवाजे-दरवाजे मैं घूमता रहा हूँ। क्या विज्ञान है और कौन-सा विज्ञान नहीं है—इस सम्बन्धके अनेक तर्क कोलाहल; आचार्यों के मुँहसे मैंने सुने हैं। यह भी देखा है, कि आज जिस तत्व या सिद्धान्तकी ध्वजा वैज्ञानिक समाजमें फहरा रही है, दो दिन बाद वही तत्व और सिद्धान्तकी ध्वजा धूलमें लोट रही है। कितनी ही ध्वजाएँ इस तरह जमीनमें लोट पड़ी हैं; पर समस्त विज्ञानोंके भित्तिरूपमें एक स्थूल तत्व खड़ा है। उस भित्तिको त्याग देनेपर विज्ञानका कोई भी मन्दिर खड़ा नहीं रह सकता। वह भित्ति है, प्रत्यक्ष प्रमाणकी भित्ति। विज्ञानके लिये प्रत्यक्ष प्रमाणके सिवा और कोई प्रमाण नहीं है। इन्द्रियोंकी यथोचित तीक्ष्णा रखकर उसपर सान चढ़ाकर, उन इन्द्रियोंके योगसे प्रमाण संग्रह करना पड़ता है। प्रत्यक्ष प्रमाण-लब्ध, बहुतसे मनुष्यों द्वारा प्रत्यक्ष प्रमाण-लब्ध जो सत्य है, विज्ञान उसे ही एकमात्र सत्य मानता है। होमियोपैथीकी वैज्ञानिकताके सम्बन्धमें

मैंने बहुतसे तर्क सुने हैं, बहुतसे वाद-प्रतिवाद, बहुतसे सिद्धान्त समावेश, बहुत-सी तत्व-कथाएँ मैंने सुनी हैं, पर वे मेरे मनपर असर न कर सकीं। गोमुखीमें एक चम्मच बेलेडोना ढालकर गङ्गासागरमें एक चम्मच पानी पीनेपर यदि उसका फल दिखाई दे, यदि विज्ञान सम्मत वैज्ञानिक रीति द्वारा संस्कृत प्रत्यक्ष प्रमाणमें मैं उसका फल देख सकूँ और यह मालूम हो कि और भी बहुतसे मनुष्योंको फायदा दिखाई दे रहा है तो मैं उसे अकुतोभय सत्य मान लेनेके लिये तैयार हूँ। यह फल किस तरह प्राप्त हुआ उसे लेकर तार्किक सर फोड़वल किया करें। विज्ञान विद्याकी निकट प्रत्यक्ष प्रमाण ही एकमात्र प्रमाण है।" १९१८ ईस्वीकी ३ री मार्च तारीखको शिवपुर विज्ञान मन्दिरकी स्थापनाके समय सभापति परलोकगत रामेन्द्रसुन्दर त्रिवेदी महोदयका "अभिभाषण" देखिये।

(१४) और १९१२ ईस्वीमें विशुद्ध रेडियमके ६०x क्रमकी विचूर्ण रश्मिकी सहायतासे अमेरिकाके सुप्रसिद्ध चिकित्सक ए० पी० ऐन्सटूज एम० डी० साहब फोटोग्राफ लेकर कृत्यकृत्य हो गये हैं* अर्थात् हमारे चर्म-चक्षु या प्रखर अनु-

* आधा ड्राम परिमाण ३०x विचूर्ण रेडियम रश्मिमें कोई पदार्थ और आलोक चित्र-फलक ( Plates ) अड़तालीस घण्टे रखकर ( exposed

वीक्षण यन्त्रको सहायतासे न दिखाई देनेवाले ६०x क्रममें भी जो रेडियम विद्यमान है, उसे प्रतिपादितकर उन्होंने विद्वानोंकी आँखें खोल दी हैं।

अतएव, जब ६०x (या तीस) क्रमका रूप, रस, गन्ध, वर्जित औषध व्यवहार करते हैं, उस समय भी कम-से-कम हमलोग विज्ञान-राज्यकी सीमा अतिक्रम नहीं करते।

(१५) जर्मनीके स्टूटगर्ट बायोलोजिकैल इन्स्टिट्यूटकी डिरेक्टर महिला वैज्ञानिक मैडम एल० कालिस्कोने १९२० — ३७ ईस्वीतक उद्भिद्-जीवनपर शक्तिकृत औषधके प्रभावके सम्बन्धमें गवेषणा की है और वे निम्न-लिखित सिद्धान्तपर पहुँची हैं—भेषज वस्तु वर्त्तमान रहती है, इसीलिये निम्न-शक्तिकी दवाओंसे तर किये हुए बीजसे उत्पन्न उद्भिदोंकी उपयुक्त वृद्धि नहीं होती; पर उच्चतर शक्तिके औषधोंसे भेषज-वस्तुकी मात्रा जितनी घट जाती है, इन सब औषध-सिक्त बीजसे उत्पन्न उद्भिदोंकी उतनी ही ज्यादा वृद्धि होती है। प्राच्य और पाश्चात्य बहुतसे वैज्ञानिकोंने उनकी गवेषणा प्रत्यक्ष की है और स्वीकार भी कर ली है।*

(१६) अब उल्लिखित परमाणु-प्रलय-प्रसङ्ग अर्थात् जड़-

to) एक्सपोज देने बाद स्पष्ट फोटोग्राफ उठा था। विशेष विवरणके लिये कौतूहली पाठक The *Hom recorder* April 15, 1913 (p. p. 145—146) देखिये।

* Homœopathic Herald नामक मासिक पत्रिकाकी १९३८ ई० सनकी मार्चकी संख्या देखिये।

वादियोंका परम-प्रिय **परमाणु-वपु** बीसवीं शताब्दीके विज्ञानकी रेडियम-रश्मिके तीव्र आघातसे चूर्ण-विचूर्ण होकर अरूप सूक्ष्म-शक्ति रूप ( या बिजलीके कणके या कणमें ) परिणत होनेके रहस्य-तत्व **"जड़-कल्पान्त"** की घोषणा करती हुई **"शक्ति-युग"** के शुभ आविर्भाव समाचारको क्या जगतके सामने सूचना गम्भीर स्वरमें न दे रही है ?

विज्ञान दर्शन-सुनीति त्रिवेणीके पुण्य-सलिलमें स्नात एक-निष्ठ दूरदर्शी हैनिमैनने, सैकड़ों बरस पहले गम्भीर ध्यान-योगसे पदार्थोंके अन्तरतम प्रदेशमें जो अतीन्द्रिय शक्ति देखी थी और जिनकी **विकाशन-वार्त्ता** या * **शक्ति-करण प्रचार** निबन्ध लिखकर वे शिक्षित लोक-समाजमें इतने दिनोंतक उपहासास्पद बने हुए थे। आज उच्च अङ्गके विज्ञानकी नाना प्रकारकी परीक्षाएँ और पर्यवेक्षणके बाद जड़वादियोंके बड़े आदरकी सामग्री "जड़" ( matter ) को उड़ाकर हमारी स्थूल इन्द्रियमें अगोचर शुद्ध उसी शक्तिकी सत्ता स्वीकार कर रहे हैं और उसीकी महिमाका कीर्त्तन करते हुए हैनिमैनकी अमानुषिक प्रतिभा और उत्पीड़न सुख-प्रभाकी गवाही दे रहे हैं और रक्षणशील इङ्गलैण्डके भूतपूर्व युवराज—वर्त्तमान भारत-सम्राटने गत १० वीं जून ( १९२१ ईस्वीको ) ब्रिस्टल होमियोपैथिक अस्पतालकी नीव अपने हाथों डालनेके

* Theory of Dynamisation परिभाषामें "शक्ति-विकाशनवाद" शब्द देखिये।

पहले यह कहा था, कि मैं भी एक होमियोपैथिक चिकित्सा-धीन रोगी हूँ ।* इस तरह उन्होंने बड़े आनन्दके साथ सबके सामने परिचय प्रदान किया था। उसके बाद सन् १९२६ ईस्वीमें लण्डन होमियो अस्पतालके डाक्टर Weir Burnett, Professor of Hom. materia medica साहबको अपना चिकित्सक a Physician in Ordinary to H. R. H. the Prince of Wales रूपमें वरण किया था (अर्थात् राज-कर्मचारीके रूपमें ग्रहण किया था)। इस तरह अचल शिखरमें प्रतिष्ठित हैनिमैनका ही सदृश-विधान अधिकतर गौरवपूर्ण हुआ था। इसमें तो कोई सन्देह नहीं, कि महात्मा हैनिमैन! तुम्हारे सुविमल ज्योति-पूर्ण शुभ्र शिर-शोभित विजय-मुकुटका निर्माल्य सदा लिखा हुआ ही रहेगा, वह कभी भी कुम्हला नहीं सकता है। जड़जायु-युगान्तक† रासाय-निक ताड़ित विज्ञानकी भित्ति स्थापित करनेवाले, तुम्हारे समसामयिक डाक्टर गलवानीको भी एक दिन आक्षेपके साथ कहना पड़ा था, कि "बिज्ञान-वित्त" और "कुछ न समझमें आना" इन दोनों प्रकारके सम्प्रदायवाले ही मुझपर आक्रमण किया करते हैं—इन दोनों पक्षोंके ही मनुष्य मुझे

---

* H. R. H. The prince of wales stated in joyous tone "I am a Homœopathic patient too," The *Homœopathic World* Feb.—July 1921. पृष्ठ ३५४—२५१ और Feb. २३ पृष्ठ २५—१३ देखिये।

† Materialistic medicine—Meterialism in Medicine.

"भेक कुलका नर्त्तन शिक्षक" कहकर व्यङ्ग किया करते हैं; परन्तु मुझे निःसंशय रूपसे मालूम है, कि प्रकृतिके अन्तर्गत छिपी हुई एक महीयसी शक्तिका मैंने आविष्कार किया है।

---

# परिशिष्ट ( ख )

## धातुदोष और उसका निराकरण

( "तरुण और चिर-रोग"—१८७—१८८ पृष्ठ देखिये )

[ होमियोपैथिक चिकित्सामें थोड़ी बहुत अभिज्ञता हुए बिना विद्यार्थी पाठक इस "परिशिष्ट ( ख )" का प्रकृत मर्म ग्रहण नहीं कर सकते ]।

**प्रणिधान योग्य:**—उपक्रमणिका अध्यायमें कहा गया है, कि १७९० ईस्वीमें महाप्राण हैनिमैनने "होमियोपैथीका" आविष्कार किया है; परन्तु बहुत दिनोंतक होमियोपैथिक मतसे चिकित्सा करके उन्होंने देखा कि यथोपयुक्त औषधको प्रदान करनेपर किसी-किसी रोगीकी बीमारी एकदम आरोग्य नहीं होती, कुछ दब-भर जाती है। ऐसा क्यों होता है, १८१९ ईस्वीमें उन्होंने इस तथ्यकी खोज आरम्भ की। प्रायः बारह बरसोंतक गवेषणा करने बाद उन्होंने यह सिद्धान्त स्थिर

किया कि "प्रमेह" "उपदंश" या "सोरा-विष" रोगोंके शरीरमें वर्त्तमान रहनेपर ऐसा होता है। इस अध्यायके उन तीनों प्रकारके धातुदोषका वर्णन किया जायगा। "रतिज-रोग" (पृष्ठ १०८४) "हैनिमैनके बताये हुए नये और पुराने रोगोंके लक्षण (पृष्ठ १८४) और होमियोपैथिक मतसे रोग लक्षण लिखनेका संकेत" (पृष्ठ-१९१) के साथ इस परिशिष्टको मिलाकर पढ़नेपर, सदृश-विधानाचार्यके मतसे सब तरहके पुराने रोगको चिकित्सा करनेको और होमियोपैथीके मूल-तत्व (First principles) के समझनेमें बहुत सहायता मिलेगी। होमियोपैथी या "समविधि" के मूलतत्वको अच्छी तरह हृदयङ्गम न कर होमियोपैथिक चिकित्सा करनेकी चेष्टा एक विडम्बना मात्र है। वर्त्तमान होमियोपैथिक चिकित्सा-जगतके एकछत्र सम्राट महात्मा केण्टने यथार्थ ही कहा है, कि "यह सत्य है, कि होमियोपैथी सम्पूर्ण भूमण्डलमें परिव्याप्त हो पड़ी है; परन्तु बड़े ही विस्मयका विषय यह है, कि जो होमियोपैथीकी उपासनाका दावा करते हैं, उनके द्वारा ही होमियोपैथीका मूलतत्व अधिकतर बिगड़ता जा रहा है।* नवीन चिकित्सक और ज्ञतविज्ञ गृहस्थ महाशयोंको यह वाक्य

---

* Homœopathy is now extensively disseminated over the world ; but strange to say by none are its doctrines so distored as by many of its pretented devotees. *Kents Lectures on Homœopathy philosophy* page 3. Memorial Edition देखिये।

विशेष रूपसे स्मरण रखना चाहिये ; परन्तु बड़े ही परितापका विषय है, कि आजतक बङ्गालके किसी होमियोपैथिक ग्रन्थमें होमियोपैथीके प्रकृत मूलतत्वकी आलोचना न होनेके कारण, नये और पुराने रोगकी चिकित्साका संकेत नहीं पाया जाता। अतएव आशा है कि ये ऊपर बताये चारों अध्याय ध्यानसे पढ़नेपर यह कमी बहुत कुछ पूरी हो जायगी।

धातुदोषत्रय ।—नये रोगकी चिकित्सा करते समय ठीक-ठीक चुनी हुई दवाका प्रयोग करनेपर भी कभी-कभी इच्छानुसार लाभ नहीं दिखाई देता। ऐसी अवस्थामें समझना चाहिये कि रोगीका रक्त दूषित हो गया है और वही दूषित रक्त ( उपयुक्त होमियोपैथिक दवा सेवन करनेपर भी ) आरोग्यमें विघ्न पैदा करता है। हैनिमैन कहते हैं, कि तीन कारणोंसे (जैसे—सोरा-विष, उपदंश विष और प्रमेह विष रक्तमें प्रवेश करनेपर ), यह रक्तदोष या "धातुदोष ( Dyscrasia )" पैदा हो जाता है अर्थात् धातुमें ( Constitution ) कच्छु-विष ( Psora ) प्रवेश करनेपर "कच्छु-दोष" उपदंश ( Syphilis ) विष संक्रमण करनेपर उपदंश दोष और प्रमेह विष ( Sycosis ) संक्रमण करनेपर "साइकोसिस" ( मेषक-दोष" पैदा हो जाता है। ये विष तीनों अलग-अलग स्वतन्त्र रूपसे हों या सम्मिलित आकारमें हों, रोगी शरीरमें रहते हैं, तो हमलोग उसे "चिर-रोग" कहते हैं ( नया और चिर-रोग अनुच्छेद पृष्ठ १८७ देखिये )। सभी धातुदोष या चिर-रोग

स्पर्शाक्रमक (Contagious), कुल संक्रामक (hereditary)* और अन्तर्मुख ( From Outward to Inward ) होते हैं और इनको "प्रारम्भ" और "विकास" ये दो ही अवस्थाएँ होती हैं ( ह्रासावस्था नहीं होती )। यह भी याद रखना चाहिये, कि निसर्गज रोगनाशिनी-शक्ति† धातु-दोषको दूर नहीं कर सकती।

जिन्हें कोई धातुदोष रहता है, उनको कोई नयी बीमारी या सामान्य बीमारी होनेपर भी वह जटिल हो जाती है। यह सन्देह होते ही कि "धातुदोष" है, रोगीका पूर्व वृत्तान्त ( past history ) वगैरह अच्छी तरह जानकर, यह निर्णय करना चाहिये, कि इसे कौन-सा धातु-दोष हैं और इसके बाद उस धातुदोषको दूर करनेके लिये पहले दवा देनी चाहिये; इसके बाद ( अर्थात् धातुदोष कुछ दब जानेपर ) आवश्यकतानुसार नयी बीमारीको दवा देनी चाहिये। कितनी ही बार ऐसा भी होता है, कि धातुदोषघ्न दवाके सेवन करते ही

* यदि एक वर्षके किसी बच्चेको सुखण्डी ( marasmus ) हो जाये और दो वर्षकी उम्रमें यदि उसमें यक्ष्मा रोगके लक्षण तथा वृद्धोंकी तरह चेहरा दिखाई दे, तो समझना होगा, कि उसने अपने माता-पितासे कोई धातु-दोष ग्रहण किया है अर्थात् बच्चेकी शीर्णता और यक्ष्मा-रोग-प्रवणता ये दोनों ही शिशु धातु-दोषत्रयके साधारण लक्षण हैं। उनका प्रकृतिगत या विशेष लक्षण पूर्वोक्त प्रत्येक "धातु-दोष" के वर्णनके समय स्वतन्त्र भावसे लिखा जायगा।

† परिभाषामें "निसर्गज रोग-नाशिनी शक्ति" शब्द देखिये।

धातुदोषके साथ-ही-साथ नयी बीमारी भी आरोग्य हो जाती है। अतएव, ऐसे स्थानपर नये रोगकी अलगसे चिकित्सा ही नहीं करनी पड़ती है। डा० रिडपथका कथन है, कि धातुदोष ही नये रोगका पूर्ववर्ती कारण है—धातुदोष यदि न रहे, तो कभी नये रोगकी उत्पत्ति ही नहीं हो सकती (D. Ridpath's Law of Cure page 6 देखिये )।

हैनिमैनोक्त त्रिदोषका लक्षण और औषधय आदि अब संक्षेपमें बताये जाते हैं :—

( क ) **कच्छु-दोष** ( Psora—सोरा )—कई हजार बरस पहले कुष्ठव्याधि ( या अकौताकी तरहके एक प्रकारका चर्मरोग ) इतना फैला कि मनुष्य घबड़ा उठे। नाना प्रकारकी दवाओंके सेवन और बाहरी प्रयोगके कारण उक्त रोग नष्ट न होकर शरीरके भीतर दब ( Suppressed ) गया और इस तरह उसने रक्तको दूषित बना दिया। इसी दबी हुई खुजली या चर्म-रोगका नाम "सोरा" या भीतरी "कच्छु-विष" है। वंशपरम्परासे यह "सोरा" नाना प्रकारके आकारोंमें ( जैसे—अर्बुद, कुरूपता, सर्दी, यक्ष्मा, बहुमूत्र, हृत्कम्पन या मानसिक रोग आदिके रोगमें ) प्रकट हुआ करता है। महामति केण्टका कथन है, कि "सोरा" मानव-प्रकृति-गत दोष या आदि व्याधि हैं और प्रमेह रोग ( तथा सभी नयी बीमारियाँ ) सोराके ऊपर ही अधिष्ठित हो रही हैं"—"सोरा" यदि न रहता, तो मानव-शरीरपर कोई भी बीमारी आक्रमण नहीं कर सकती। रतिज-रोग ( Veneral disea-

ses ) के सिवा समस्त धातुगत ( Constitutional ) और यान्त्रिक ( Organic ) रोग भी भीतरी सोराके ही दिखावे हैं। जैसे—पुरानी यकृतकी बीमारी एक अलग या स्वतन्त्र बीमारी नहीं है। यह यकृतमें सोराका रहना—अधिष्ठान ( Localisation ) भर है; इसी तरह हृत्पिण्ड, फेफड़ा, मस्तिष्क, गुर्दा ( Kidney ) आदिकी पुरानी बीमारियाँ भी अलग-अलग नहीं हैं, उन-उन यन्त्रोंमें यही समझना चाहिये कि सोरा पैदा हुआ है। "रुका हुआ सोरा" से कर्कट ( Cancer ) रोग हृत्पिण्ड और फेफड़ेकी बीमारियाँ और यक्ष्मा आदि शरीरको ध्वंस करनेवाली बीमारियाँ पैदा होती हैं।*

सोरा विष साधारणतः रक्तवहा नाड़ियों ( Blood vessels ) और यकृत ( Liver ) को दूषित

---

* हैनिमैनने निम्नलिखित रोगोंका उल्लेख किया है :—स्नायविक-दौर्बल्य, गुल्म-वायु ( hysteria ), अवसाद वायु ( hypochondria ) उन्माद रोग ( mania ), विषाद वायु ( melanchondria ), जड़ता ( idiocy ), क्षिप्तता ( madness ), मृगी और सब तरहके आक्षेप ( epilepsy and convulsions of all sorts ), अस्थि-विकार ( rachitis ), कर्कटिका ( cancer ), अस्थिक्षत ( caries ), रक्तकी तरह उपमांस या मसा ( fungus hæmatodes ), अर्बुद ( neno-plasms ), ग्रन्थिवात ( gout ), बवासीर, पाण्डु ( icterus ), नील-रोग ( cyanosis ), शोथ ( dropsy ), रजोरोध, पाकस्थली, नाक या फेफड़ा या मूत्राशय अथवा जरायुसे रक्त-स्राव, दमा, फेफड़ेमें पीव-सञ्चय, ध्वजभङ्ग, और बन्ध्यत्व, अधकपारी सर-दर्द, बहरापन, मोतियाबिन्द, अस्वच्छ

बना देता है और चर्ममें पीव और फोड़ा (boils) उत्पन्न कर देता है। स्पर्श (जैसे—हाथ मिलाना, पहने हुए वस्त्रका व्यवहार) द्वारा—यहाँतक कि साँस या छींकके साथ सोरा-ग्रस्त व्यक्तिसे यह विष स्वस्थ शरीरमें संक्रमित हो जाया करता है। विद्यालयके सहपाठियोंके श्वासके साथ वह स्वस्थ बालकोंमें संक्रमित हो जाया करता है।

यदि देखिये कि यथोपयुक्त होमियोपैथिक दवाका प्रयोग-कर भी कोई नयी बीमारी आरोग्य न हो रही है या उसका भोगकाल बेहद बेकार बढ़ता जा रहा है अथवा यदि यह दिखाई दे, कि किसीका चर्म फटना या अकौता, खुजली, घाव या एकज़िमा बराबर ही लगा रहता है या कभी-कभी शरीरपर जलभरी फुन्सियाँ पैदा हो जाया करती हैं या हाथकी कलाईके पास बीच-बीचमें चर्म-रोग हो जाया करते हैं अथवा बीस बरस पहले हाथकी सन्धियोंमें घमौरीकी तरह उद्भेद निकलते थे और इसके बाद नखोंमें विकार पैदा हो गया अथवा यदि यह सुननेमें आये कि जस्ता (zinc) अथवा गन्धक आदिका मरहम या कोई दूसरे अनिष्टकर धातु आदिसे बनी बाहरी प्रयोगकी दवा लगानेकी वजहसे कोई चर्म-रोग बैठ गया है और उसके बादसे ही कोई तेज़ बीमारी पैदा हो गई है, तो

---

दृष्टि (glaucoma), मूत्र-पथरी (renal calculus), पक्षाघात, इन्द्रियोंके यथोपयुक्त कार्य करनेमें असमर्थता, सब तरहका शारीरिक दर्द प्रभृति इस सोराके ही अभिव्यक्ति हैं [The Organon Section 80 देखिये)।

समझना चाहिये, कि रोगीके शरीरमें "सोरा" छिपा हुआ बैठा है।

सोराका दोष दूर करनेके लिये सलफर ३०---२०० प्रधान दवा है। सोरिनम, कैल्क-कार्ब, लाइको, सिपिया, सिलिका, हिपर, नेट्रम-म्यूर, ग्रैफाइटिस, आर्सेनिक, ऐल्यूमिना, कास्टिकम, मिजिरियम, पेट्रोल, कार्बोलि-ऐसिड, टियुबर्क्युलिनम, आरम-मेट, नाइट्रिक-ऐसिड, गुयेकम, बोरैक्स, जिङ्क, आयोड, बैराइटा-कार्ब, लैकेसिस, फास्फोरस प्रभृति दवाएँ (ऊँचे क्रमसे) सोरा-दोषको नाश करनेवाली होती हैं (antipsorics)।

सलफर वगैरह सोरा दोषघ्न दवाएँ सेवन करनेपर कभी-कभी दबा हुआ भीतरी सोरा, किसी चर्म-रोगके आकारमें शरीरके बाहरी भागमें प्रकट हो जाता है। ऐसी अवस्थामें समझना चाहिये कि रोग आरोग्यकी ओर अग्रसर हो रहा है और दवा कुछ दिनोंतक बन्द रखनी चाहिये।

सोरा दोष-नाशक दवाएँ सेवन करनेका मुख्य समय—सवेरे, गर्भावस्थामें, ऋतुके पाँचवें दिन; ऋतुके समय और ऋतु होनेके कुछ ही पहले या बाद दवा सेवन मना है।

